# उद्‌बोधन स्वयं को

[ परम श्रद्धेय आचार्य प्रवर १००८ श्री नानेश
के २५वें आचार्य वर्ष के पुनीत उपलक्ष्य मे ]



श्री शान्ति मुनि



प्रकाशक :

श्री अखिल भारतवर्षीय साधुमार्गी जैन संघ

बीकानेर

☐ पुस्तक :

उद्‌बोधन स्वयं को

☐ उद्‌बोधक :

श्री शान्ति मुनि

☐ प्रकाशक :

श्री अखिल भारतवर्षीय साधुमार्गी जैन संघ
समता भवन, बीकानेर-३३४००१ (राज.)

☐ मूल्य : ८)५० आठ रुपया पचास पैसे

☐ प्रथम संस्करण : १९८६
द्वितीय संस्करण : १९८८

☐ मुद्रक :

श्री जैन आर्ट प्रेस
समता भवन, बीकानेर-३३४००१

प्रखरतम वाग्मी

उद्भट व्याख्याता

समत्व योगी

**आचार्य श्री नानेश**

को

उन्हीं की अमृतदेशना

से अनुगुंजित

उद्बोधन

सविनय सश्रद्धा

समर्पित

—शान्ति मुनि

# प्रकाशकीय

साधुमार्ग की इस पवित्र पावन धारा को अक्षुण्ण बनाये रखने के लिए बड़े-बड़े आचार्यों ने अपना महत्त्वपूर्ण योगदान दिया है। भगवान् महावीर के बाद अनेक बार आगमिक धरातल पर क्रांति का प्रसंग आया है। जिसका उद्देश्य श्रमण संस्कृति को अक्षुण्ण बनाये रखने का रहा। ऐसी क्रान्तिधारा में क्रियोद्धारक, महान् आचार्य श्री हुक्मीचन्दजी म० सा० का नाम विशेष रूप से उभर कर सामने आता है। तत्कालीन युग में जहां शिथिलाचार व्यापक तौर पर फैलता जा रहा था, शुद्ध साधुत्व की स्थिति विरल ही परिलक्षित होती थी। बड़े-बड़े साधु भी मठों की तरह उपाश्रयों में अपना स्थान जमाये हुए थे। चेलों के पीछे साधुता बिखरती जा रही था। ऐसे युग में आचार्य श्री हुक्मीचन्दजी म०सा० ने उपदेशों से ही नहीं अपितु अपने विशुद्ध एवं उत्कृष्ट संयममय जीवन से जनमानस को प्रभावित किया। आचार्य प्रवर केवल तपस्वी अथवा संयमी ही नहीं थे वरन् श्रमण संस्कृति के गहरे आगमिक अध्येता श्रुतधर थे। आपके जीवन का ही प्रभाव था कि हजारों स्त्री-पुरुष आपके चरण सान्निध्य को पाने के लिए लालायित रहते थे। 'तिन्नाणं तारयाणं' के आदर्श आचार्य प्रवर ने योग्य मुमुक्षुओं को दीक्षित किया और जो देशव्रती बनना चाहते थे, उन्हें देशव्रती बनाया। इस प्रकार सहज रूप से ही चतुर्विध संघ का प्रवर्तन हो गया।

समुद्र में जिस प्रकार दूर तक गंगा का पाट दिखाई देता है वैसे ही जैन धर्म के समुद्र में आचार्य प्रवर की यह धारा एक दम अलग-थलग-सी परिलक्षित होने लगी। यहां से फिर साधुमार्ग में एक क्रान्ति घटित हुई। जिस क्रान्ति की धारा पश्चात्वर्ती आचार्यों से निरन्तर आगे बढ़ी। आज हमें परम प्रसन्नता है कि समता विभूति, विद्वद् शिरोमणि, जिनशासन प्रद्योतक, धर्मपाल प्रतिबोधक, समीक्षण ध्यानयोगी आचार्य श्री नानेश के सान्निध्य की हमें प्राप्ति हुई है। विशुद्ध संयम पालन के साथ-साथ आपके सान्निध्य में आपके शिष्य-शिष्या रूप साधु-साध्वी वर्ग ने सम्यक् ज्ञान-विज्ञान की दिशा में आश्चर्यजनक विकास किया है।

प्रस्तुत ग्रंथ के प्रणेता विद्वद्वर्य श्री शान्ति मुनिजी आपके ही विद्वान् शिष्य हैं। आपने साहित्य की विविध विधाओं में प्रेरणादायी, जीवनोत्कर्षकारी, सत्-संस्कार वर्धक कई कृतियों का सृजन किया है।

शान्त क्रान्ति के अग्रदूत स्वर्गीय आचार्य श्री गनेशीलाल जी म०सा० की स्मृति में श्री अ० भा० साधुमार्गी जैन संघ ने रतलाम में श्री गणेश जैन ज्ञान भण्डार की स्थापना की। ज्ञान भण्डार में अनेकानेक प्रकाशित एवं हस्तलिखित ग्रन्थों का संग्रह हुआ है। हस्तलिखित अप्रकाशित ग्रंथों का संचयन कर उन्हें भी अ०भा० साधुमार्गी जैन साहित्य समिति सर्वजन हितार्थ प्रकाशित कर रही है। इसी संकल्प की क्रियान्विति में इस कृति को भी श्री गणेश ज्ञान भण्डार से प्राप्त कर प्रकाशित करने में संघ हार्दिक संतुष्टि का अनुभव कर रहा है।

इस कृति में विद्वद्वर्य श्री शान्ति मुनिजी के सन् १९८४ में धुलिया व बम्बई में दिये गये १० उद्बोधनों का संकलन है। कुछ उद्बोधनों के संकलन-सम्पादन में हमें धुलिया निवासी प्रबुद्ध स्वाध्यायी श्री दीपचन्दजी संचेती का सहयोग मिला है। राजस्थान विश्व विद्यालय, जयपुर के हिन्दी प्रोफेसर डॉ नरेन्द्र भानावत ने हमारे निवेदन पर प्रस्तावना लिखने की कृपा की, हम दोनों के प्रति आभार व्यक्त करते हैं।

प्रस्तुत पुस्तक के प्रथम संस्करण प्रकाशन में राज-नांदगांव के धर्मनिष्ठ श्रावक स्व० श्री जीवनलालजी भंवर-लालजी बैद के परिवार की ओर से हमें प्रशस्त अर्थ-सहयोग प्राप्त हुआ। संघ उनका हृदय से आभारी है। इसी पुस्तक का द्वितीय संस्करण पाठकों के हाथ मे सौपते हुए हमें प्रसन्नता है।

आशा है, यह कृति आत्म-बोध जागृत करने में प्रेरणा-दायी सिद्ध होगी।

केशरीचन्द सेठिया

संयोजक

गुमानमल चोरड़िया — सरदारमल कांकरिया

डॉ. नरेन्द्र भानावत — धनराज बेताला

सदस्यगण

श्री अ. भा. साधुमार्गी जैन साहित्य समिति

गणपतराज बोहरा — पीरदान पारख

अध्यक्ष — मन्त्री

# अन्तदर्शन

विचार अभिव्यक्ति की विभिन्न विधाओं में उद्बोधन की विधा सर्वाधिक प्राचीन विधा रही है। चिर अतीत से तत्त्व-द्रष्टा उद्बोधन के माध्यम से ही जन-जागरण के कार्य को गति प्रदान करते रहे हैं। आगम, त्रिपिटक एवं श्रुति-स्मृति सभी उद्बोधन की ही धरोहर है। यदि तत्त्व-द्रष्टाओं ने उद्बोधन के माध्यम से अपनी अनुभूतियों को अभिव्यक्ति प्रदान नहीं की होती तो आज प्राचीनतम साहित्य के रूप में उपलब्ध यह धरोहर हमारे पास कदापि नहीं होती। उद्बोधन की इस क्रमबद्ध परम्परा ने ही हमें अपने अतीत को स्मृतिसात् करने का अवसर प्रदान किया है।

यह एक अलग बात है कि आज का उद्बोधन "परोपदेशे पाण्डित्यम्" के अनुसार स्वयं के प्रति न होकर पर के प्रति ही अधिक रह गया है। हम सदा-सदा अपने से भिन्न किसी इतर व्यक्ति को ही सम्बोधित करने के अभ्यस्त हो गए हैं।

किन्तु जब साधक चित्त का निर्माण होता है तब समस्त उद्बोधन स्वकेन्द्रित हो जाता है। हम पर भाव से ऊपर उठ कर स्वयं को ही उद्बोधित करने का प्रयास करते हैं।

प्रस्तुत अभिव्यक्ति में इसी प्रकार के कुछ उद्बोधनों का संकलन है—जो समय-समय पर विचाराभिव्यक्ति के रूप में प्रकट होकर संकलित होते रहे हैं। इन उद्बोधनों की शैली में प्रवचन की शैली का अनुकरण-अनुसरण है, किन्तु ये उद्बोधन अपने आप में वर्गीकृत विषयानुरूप प्रवन्ध हैं, जो अपने शीर्षक के इर्द-गिर्द ही परिक्रमा करते दिखाई पड़ते हैं।

प्रस्तुत कृति के कुछ प्रवन्धों के संकलन-सम्पादन में धुलिया निवासी स्वाध्यायशील प्रवुद्ध विचारक वन्धु श्री दीपचन्दजी संचेती का श्रम अविस्मरणीय है।

सम्भव है ये उद्बोधन हमारी स्वयं की चेतना को एक स्वस्थ दिशा प्रदान कर दें और हमारे भीतर आत्म जागरण का एक दीप जल उठे।

—शान्ति मुनि



# प्रस्तावना

आज के युग की सबसे बड़ी दुखान्तिका है व्यक्ति के व्यक्तित्व का द्वैत-भाव, कथनी-करनी का अन्तर और अन्तरंग से अपरिचय। ज्ञान–विज्ञान का अप्रत्याशित द्रुतगामी विकास कर व्यक्ति ने जल, थल और नभ की नानाविध अज्ञात एवं अदृश्य शक्तियों की पहचान कायम करने मे सफलता प्राप्त की है पर आश्चर्यपूर्ण विडम्बना है कि इस आपाधापी एवं कंठछेदी प्रतिशोधात्मक होड़ में वह **'अपनी पहचान'** गंवा बैठा है।

दूसरों का परिचय प्राप्त करना अधिक कठिन नहीं, उसमें अपने अहं का पोषण होता है पर अपने आपको जानना सर्वाधिक मुश्किल होता है क्योंकि उसमे अपने अहं को छोड़ना पड़ता है। जब–जब व्यक्ति का चित्त प्रतिक्रिया करता है— अच्छी या बुरी, तब-तब वह अपने स्वभाव में नहीं होता, परभाव या विभाव मे होता है, अपने घर में नही होता, दूसरों के महल या होटल में होता है, आत्म-मूल्य में नही जीता, बाजार-मूल्य में चढता-गिरता है। इस मानसिकता में उसका अपना कोई 'खूंटा' नहीं होता, उसकी अपनी कोई जड़ नही होती, वह शाखा-प्रशाखाओं पर उछल-कूद करता रहता है।

जितने भी धर्म और दर्शन विकसित हुए हैं, उनका मूल उद्देश्य व्यक्ति को अपने स्वभाव से परिचित कराना है। स्वभाव याने उसकी अनन्त शक्ति का अनुभव। इस अनन्त शक्ति का साक्षात्कार अपने कर्तृत्व और पुरुषार्थ को जाग्रत कर ही किया जा सकता है। यह जागृति स्व-सम्मुखता से ही सम्भव है। इसमें शोर नहीं मौन आवश्यक है, उत्तेजना नही, सवेदना अपेक्षित है, अध्ययन नही स्वाध्याय अपरिहार्य है। आज अध्ययन के तौर-तरीके इस हद तक विकसित हो गये हैं कि उन्होंने स्वाध्याय की कला को ही निर्वासित कर दिया है। इसीलिए ज्ञान का इतना विस्फोट होने पर भी शांति नहीं है, प्रेम नही है, सहिष्णुता नहीं है। ज्ञान जब तक दूसरों को उपदेश देने के लिए रहेगा तब तक वह मकड़ी के जाले की स्थिति से ऊपर उठेगा नही। जब ज्ञान अन्तर्मुखी होगा, मधुमक्खी की तरह अलग-अलग नाम-रूप संसार के फूलों से पराग ग्रहण कर उन्हें अभेद रसमय दृष्टि प्रदान करेगा, तभी वह प्राणी मात्र के प्रति मैत्री सम्बन्ध जोड़ सकेगा। भगवान् महावीर की यही जीवन-दृष्टि थी। इसीलिए ज्ञानी होने का सार अहिंसक होना कहा है।

परम श्रद्धेय आचार्य श्री नानेश के विद्वान् सुशिष्य पंडित रत्न श्री शांति मुनिजी बहुआयामी प्रतिभा के धनी है। उनमें कारयत्री एवं भावयत्री प्रतिभा का अनूठा संगम है। वे सहृदय कथाकार, सवेदनशील कवि, मधुर गीतकार होने के साथ-साथ तत्त्वदर्शी आगमवेत्ता, ओजस्वी वक्ता, अध्यात्म-वादी समीक्षक और आत्मानुलक्षी विवेचक हैं।

प्रस्तुत पुस्तक 'उद्बोधन स्वयं को' मुनिश्री के आत्म-

स्पर्शी १० उद्‌बोधनों का संकलन है। प्रत्येक उद्‌बोधन के प्रारम्भ में मुनिश्री द्वारा उच्चरित गीतिका में उद्‌बोधन विशेष का केन्द्रीय भाव बड़े सहज सरल रूप में अभिव्यंजित हुआ है। मुनिश्री का प्रत्येक उद्‌बोधन आध्यात्मिक अनुभूति से प्रेरित है और उसके विषय-विवेचन में आधुनिक समाज विज्ञान, मनोविज्ञान, इतिहास, पुराण, लोकानुभव आदि सब का समावेश है। यथाप्रसंग छोटे छोटे दृष्टान्त, रूपक, सुभाषित, घटना-क्रम उद्‌बोधन को सरस ही नहीं बनाते वरन् उद्‌बोधन में निहित मूल संवेदना की प्रेरक गूंज अन्तर तक छोड़ जाते है।

मुझे पूरा विश्वास है, यह कृति आत्म-जागृति एवं व्यक्ति को अपनी पहचान कराने में उद्‌बोधक सिद्ध होगी।

—डॉ. नरेन्द्र भानावत



जितने भी धर्म और दर्शन विकसित हुए हैं, उनका मूल उद्देश्य व्यक्ति को अपने स्वभाव से परिचित कराना है। स्वभाव याने उसकी अनन्त शक्ति का अनुभव। इस अनन्त शक्ति का साक्षात्कार अपने कर्तृत्व और पुरुषार्थ को जाग्रत कर ही किया जा सकता है। यह जागृति स्व-सम्मुखता से ही सम्भव है। इसमें शोर नहीं मौन आवश्यक है, उत्तेजना नहीं, सवेदना अपेक्षित है, अध्ययन नही स्वाध्याय अपरिहार्य है। आज अध्ययन के तौर-तरीके इस हद तक विकसित हो गये है कि उन्होंनें स्वाध्याय की कला को ही निर्वासित कर दिया है। इसीलिए ज्ञान का इतना विस्फोट होने पर भी शांति नहीं है, प्रेम नहीं है, सहिष्णुता नहीं है। ज्ञान जब तक दूसरों को उपदेश देने के लिए रहेगा तब तक वह मकड़ी के जाले की स्थिति से ऊपर उठेगा नही। जब ज्ञान अन्तर्मुखी होगा, मधुमक्खी की तरह अलग-अलग नाम-रूप संसार के फूलों से पराग ग्रहण कर उन्हें अभेद रसमय दृष्टि प्रदान करेगा, तभी वह प्राणी मात्र के प्रति मैत्री सम्बन्ध जोड़ सकेगा। भगवान् महावीर की यही जीवन-दृष्टि थी। इसीलिए ज्ञानी होने का सार अहिंसक होना कहा है।

परम श्रद्धेय आचार्य श्री नानेश के विद्वान् सुशिष्य पंडित रत्न श्री शांति मुनिजी बहुआयामी प्रतिभा के धनी है। उनमें कारयत्री एवं भावयत्री प्रतिभा का अनूठा संगम है। वे सहृदय कथाकार, सवेदनशील कवि, मधुर गीतकार होने के साथ-साथ तत्त्वदर्शी आगमवेत्ता, ओजस्वी वक्ता, अध्यात्म-वादी समीक्षक और आत्मानुलक्षी विवेचक है।

प्रस्तुत पुस्तक 'उद्‌बोधन स्वयं को' मुनिश्री के आत्म-

स्पर्शी १० उद्बोधनों का संकलन है। प्रत्येक उद्बोधन के प्रारम्भ में मुनिश्री द्वारा उच्चरित गीतिका में उद्बोधन विशेष का केन्द्रीय भाव बड़े सहज सरल रूप में अभिव्यंजित हुआ है। मुनिश्री का प्रत्येक उद्बोधन आध्यात्मिक अनुभूति से प्रेरित है और उसके विषय-विवेचन में आधुनिक समाज विज्ञान, मनोविज्ञान, इतिहास, पुराण, लोकानुभव आदि सब का समावेश है। यथाप्रसंग छोटे छोटे दृष्टान्त, रूपक, सुभाषित, घटना-क्रम उद्बोधन को सरस ही नहीं बनाते वरन् उद्बोधन में निहित मूल संवेदना की प्रेरक गूंज अन्तर तक छोड़ जाते है।

मुझे पूरा विश्वास है, यह कृति आत्म-जागृति एवं व्यक्ति को अपनी पहचान कराने में उद्बोधक सिद्ध होगी।

—डॉ. नरेन्द्र भानावत



प्रथम संस्करण के अर्थ-सहयोगी—

## स्वर्गीय श्री भंवरलालजी बैद

हरेक जीवन की कहानी एक–सी नहीं होती। कहां से शुरू होती है कहानी यह जानना तो है बहुत आसान लेकिन किस मुकाम पर यह समाप्त होगी और क्या शेष रह जायेगा उसके बाद, यह जानने की कोशिश ही मनुष्य के व्यक्तित्व को मुखरित कर सकती है, उसे गगन की ऊंचाइयों तक पहुँचा सकती है। जीवन के सही मायने को तटस्थता पूर्वक समझकर, उसकी उपयोगिता का सही विचार कर, आत्मचिंतन करते हुए जिन्होंने सहज ही मुखरित कर लिया था अपने व्यक्तित्व को, उस व्यक्ति का नाम है—भंवरलालजी बैद।

अब नही है वे परिजनों के बीच, लेकिन शेष है उनके उसी व्यक्तित्व का प्रेरणास्पद स्मरण, भक्तिप्रियता, सहज स्वभाव और मिलनसारिता की मिसाल। स्व. भंवरलालजी राजनांदगांव ( म. प्र. ) निवासी सुश्रावक जीवनचन्दजी बैद के वरिष्ठ सुपुत्र थे। घर, परिवार के आत्मीय संस्कार व माता-पिता की धर्म प्रेरित पारंपरिक निष्ठा ने उन्हें सहज ही प्रभु-भक्ति की ओर मोड़ दिया था।

रचना की उन्होंने स्वयं भक्ति गीतों की। उन्हें स्वर भी दिया जिसे आज भी गुनगुनाते और गाते हैं, भक्ति के रसिक

युवक, वयस्क और बालक भी। बुजुर्गों के बड़े प्रिय पात्र थे भंवरलालजी। युवकों के अनन्य सहयोगी, बच्चों के प्रिय "भैया" और अन्य सभी के स्नेही। ऐसे व्यक्तित्व की पुण्य स्मृति में प्रकाशित यह पुस्तक मानव मात्र को जीवन व जगत् के प्रति सही दृष्टिकोण को विकसित कराने व आत्म साधना की ओर प्रेरित करने में सहायक बने। यही मंगल-कामना है।



# उद्‌बोधन-क्रम





# १

## अपना घर !!!

अपनी अंतरात्मा ही ईश्वर है, हम ईश्वर को बाहर में खोजने का प्रयास कर रहे है, कहा गया है—

तू तो अपना देव स्वय है, भटके कहा कहां रे चेतन ॥
तू ही तो अपना ईश्वर है, वीतराग गुण धारी,
ज्ञाता द्रष्टा वनकर लख ले, तू महिमा आगारी ॥ तू तो ॥
शिव शंकर ब्रह्मा जिन तू है निराकार वरनाणी,
कर्मो का ही भेद वना है, देख जरा सुज्ञानी ॥ तू तो ॥
सम्यग्दर्शन से भटका तू पर द्रव्यो में उलझा,
स्व पर का अव भेद समझ कर आत्म गुत्थी सुलझा ॥ तू तो ॥
राग द्वेप हैं दुर्जय शत्रु भेद डालने वाले,
सम संवेगादिक धारण कर, परम "शाति" पद पाले ॥ तू तो ॥

**उद्‌बोधन स्वयं को :**

गीतिका की उपरोक्त पंक्तियो में चैतन्य देव को सबोधित किया गया है। अध्यात्म क्षेत्र की साधना में 'स्व' को संवोधन करना सवसे कठिन है। वह हमेशा दूसरो को सुनाते

हैं, लेकिन कभी एकान्त में बैठ कर स्वयं को नहीं सुना पाते। दूसरों को जगाते है, लेकिन स्वय को नही जगा पाते। समस्त साधना का उद्देश्य है स्वयं को संबोधित करना–जगाना। समस्त ध्यान स्वय की चेतना पर केन्द्रित हो। दुनिया की निरर्थक चर्चा छोड़ें। स्वयं को देखें। हम पराई चर्चा में रस लेते चले आ रहे है। हम स्वयं के भीतर में झांककर नही देखते कि हमारे भीतर भी कितना सत्य और आनन्द का प्रवाह बह रहा है। हम उसे देख नही पाते। हमारा ध्यान उधर नहीं जाता। हमारा जीवन अनन्त सभावनाओं का एवं अनन्त रहस्यों का केन्द्र है। किन्तु जीवन को हम समझ नहीं पा रहे हैं।

**जीवन : एक सात मंजिला मकान :**

वर्तमान मनोविज्ञान हमारे जीवन को Seven Stories Life कहता है। सात मंजिल वाला मकान मानता है। हम बीच की मंजिल में हैं। तीन मंजिल ऊपर हैं, तीन मंजिल नीचे। हम ऊपर झांकते है न नीचे। ऊपर क्या रहस्य है, नीचे क्या रहस्य है। हम पहचान नहीं सके। मनोविज्ञान की दृष्टि से योग साधना में ७ प्रकार के चक्र माने गये है। विज्ञान ने सात मस्तिष्क की कल्पना की है। मनोवैज्ञानिक फ्रायड एव युंग के अनुसार कॉन्सियस माइंड, अनकॉन्सियस माइंड, सब-कॉनसियस माइंड, कलेक्टिव कॉन्सियस माइंड आदि सात प्रकार के मस्तिष्क माने गये है। चेतन मन, अचेतन मन, अवचेतन मन आदि उसके नाम है। हम एक ही स्थिति में जी रहे हैं। जीवन में बड़ी शक्ति के प्रवाह बह रहे है। लेकिन भीतर की शक्ति की तरफ हमारा ध्यान नही

जाता । हम बाहर ही उस शक्ति को टटोल रहे हैं । संक्षेप में कहूं तो वर्षो से हम जिस मकान में रहते है, उस मकान को ही पूरी तरह से नही जान पाये है । पराये घर की ओर आखें लगाये वैठे है ।

अनन्त तीर्थंकरो की साधना का परिपाक जो वीतराग दर्शन हमे प्राप्त हुआ है, महान् प्रभावशाली नवकार मत्र हमें प्राप्त हुआ, उस पर हमारी कितनी आस्था है ? कितनी श्रद्धा है ? आप लोग मानते तो है कि नवकार मंत्र मे महान् शक्ति है । चौदह पूर्व का ज्ञान भरा है । नवकार मंत्र के उपासक की मेवा में कितनेक देवता भी रहते है । आप मानते है । सिर्फ मानते है । लेकिन इस मान्यता में आपकी आस्था कितनी है ? आप सकटो से घिर जाते है, परेशानियों में उलझते है तव भैरू, भवानी, दुर्गा, शनि देव आदि की शरण लेते है । अमूल्य निधि आपके घर में है, पैरो के नीचे ही खजाना भरा पड़ा है फिर भी आप भिखारी वनकर दर दर की ठोकरें खाते भटक रहे हैं । इसके दो कारण है—आस्था का अभाव, अंतरग से अपरिचय ।

**विचारों का प्रभाव :**

मत्रो से ध्वनि तरगें पैदा होती है । ध्वनि तरंगों में ऊर्जा है, शक्ति है । ध्वनि तरगे वायु मण्डल को प्रभावित करती है । जैन शास्त्रों में उल्लेख आता है । पंच महाव्रतधारी साधु यदि किसी घने जगल को पार करते हों, चारो तरफ बडे बड़े सघन वृक्ष हो तो वृक्षों को देखकर वे कदापि ऐसा न बोले कि 'यह वृक्ष बडा है, इसे काटो तो पटिया अच्छी निकलेगी, खभे अच्छे बनेंगे ।' वोलना तो दूर रहा, ऐसी कल्पना भी न

करें। इससे वृक्ष को पीड़ा होती है। यह मन का विवेक है। मन और वचन मे जो तरगे उठेंगी, उसको प्रतिक्रिया वृक्ष पर अवश्य होगी। और यदि बोलना हो तो मुनि बोल सकते है कि यह वृक्ष छायादार है, फलो से लदा है, पथिकों को शांति प्रदान करने वाला है। एकेंद्रिय जीवो का भी मनो-विज्ञान जैन दर्शन ने जितनी सूक्ष्मता से विशद रूप से किया है, उतना किसी भी अन्य दर्शन ने नहीं किया। विज्ञान भी इसे मान्यता दे रहा है।

**वैज्ञानिक प्रयोग—वनस्पति के सन्दर्भ में :**

अभी अमेरिका में एक वैज्ञानिक प्रयोग हुआ। एक कमरे में दो गमले रखे गये। बारी बारी से एक एक ऐसे पांच व्यक्ति कमरे में छोड़े गये। उन्हें हिदायत दी गयी कि कमरे में जाकर वे सिर्फ दोनों गमलों को दूरी से देखकर लौट आवें। इस तरह पाचो के लौट आने के पश्चात् छठे को कहा गया कि तुम अन्दर जाकर एक गमले के पौधे को तोड़ मोड़ उखाड़ फेंको। उसने वैसा ही किया। एक घण्टे के पश्चात् पाचों को अन्दर भेजा गया। उस दूसरे पौधे को विजली के तारों के माध्यम से एक आलेख सयत्र मे जोडा गया और क्रमशः पांचों व्यक्ति अन्दर गए किन्तु कोई आलेख प्राप्त न हुआ। वे पांचों बाहर आ गये। फिर छठे आदमी—जिसने पौधा उखाड़ फेंका था को अन्दर भेजा गया। उसके कमरे मे प्रवेश करते हो संयंत्र पर आलेख प्राप्त हुआ। उस आलेख को पढ़ा गया। पौधे में भयंकर स्थित्यंतर हुए थे। मेरे पडौसी पौधे को इस व्यक्ति ने जीवन रहित किया। यह हत्यारा है। कही यह मुझे भी जीवन रहित न कर दे। इन भावनाओ से, भय के मारे

वह पौधा धूज उठा। उसका पत्ता-पत्ता थर्रा उठा। वह भय से प्रकंपित था। वैज्ञानिको ने सिद्धान्त निकाला—वनस्पति में भी भय है, सज्ञा है, जीने की अभिलाषा है, हर्ष है, विषाद है। जो सिद्धान्त तीर्थंकरो ने हजारो वर्ष पूर्व प्रतिपादित किये, उनको कुछ अंश मे विज्ञान अब महसूस करने लगा है। एक हम है जो हमारे ही दर्शन मे अपरिचित होते जा रहे है।

**महामन्त्र-अबूझ प्रभाव :**

नवकार मंत्र एवं विचार तरंगों का प्रभाव बताने वाली एक साक्षात घटना है। गुजरात में उका भगत रहता था, जो मान्त्रिक था, ज्योतिषी था और सत्यवादी था। वह भविष्य का कथन करता था इसलिए भविष्य जानने वालों की भीड उसके मकान के सामने लगी रहती थी। रास्ते मे भीड थी, एक भाई श्रीकान्त अपने मित्र दिव्यकान्त की बरात में जाने हेतु घर से निकले। वे स्टेशन पर जाने वाले थे। भीड में से बाहर निकलने की गुंजाइश नही थी। उका भगत ने आवाज लगायी "भाइयो दूर हट जाओ, रास्ता दो, यह भाई अपने मित्र की अर्थी में जा रहे है।"

श्रीकान्त भीड मे बाहर तो आ गया लेकिन क्रोध से भर उठा था। मित्र के घर पहुचा। मित्र का अचानक देहान्त हो गया था। विवाह की बारात अर्थी की वारात बन गयी। श्रीकान्त उस उका भगत से मिलने के लिए बेताब बना हुआ उका भगत के चरणो में पडा और कहा "आपको यह ज्ञान कैसे प्राप्त हुआ ? मै भी यह विद्या सीखना चाहता हू।" उका भगत ने कहा—यह साधना तुम्हारे लिए कठिन है। इस साधना मे तुम टिक नही पाओगे। श्रीकान्त के अत्याग्रह और

अनुनय पर उका भगत ने साधना का रहस्य बताया। श्रीकान्त, अमावस के दिन रात के 8 बजे तुम श्मशान भूमि में जाकर ध्यानस्थ बैठो। रात के 12 बजे एक डरावनी आवाज आयेगी। डरना नहीं। 1 बजे मनोहारिणी आवाज आयेगी। उसमें उलझना नहीं। रात 2 बजे एक दैवी (देवता की) आवाज आयेगी "कुछ मांग लो।" कुछ मांगना नहीं। देव आग्रह करे तो कह देना "पहले आप मेरे सामने प्रत्यक्ष रूप से प्रकट हो जाइये, फिर मुझे जो कुछ देना हो दे देना। जब देव सामने आ जाये तो भविष्य ज्ञान की विद्या मांग लेना।

इन बातों का पालन करना। सम्भव है, तुम्हें वह विद्या प्राप्त हो जाये।"

**नवकार मन्त्र और दैविक शक्ति :**

श्रीकान्त श्मशान में गया। ठीक उसी प्रकार क्रमवार घटनायें घटी। देवता की आवाज आयी। श्रीकान्त ने कहा कि मुझे प्रत्यक्ष दर्शन दो। देव मौन हो गया। वाद में देव ने बताया—"श्रीकान्त तुम नवकार मंत्र के उपासना हो। यदि तुम वादा करो कि नवकार मंत्र की उपासक छोड़ दूंगा, तो तुम्हे यह विद्या प्राप्त हो सकती है। मैं प्रत्यक्ष तुम्हारे सामने प्रकट नही हो सकता। क्योंकि नवकार मंत्र के प्रभाव से तुम्हारे इर्द-गिर्द जो आभामण्डल है, उसमें प्रवेश करने की मेरी शक्ति नहीं है। तुम यह उपासना छोड़ दो।"

श्रीकान्त विचार करता है कि यदि नवकार मंत्र में इतनी शक्ति हैं कि देव भी मेरे पास आ नही सकते। दैवी शक्ति मे भी इस मंत्र की शक्ति ज्यादा है, तो इसे क्यों छोड़ूं ?

उसने देव से कहा, आप जाना चाहें तो जा सकते हैं । मैं महामत्र को उपासना नही छोड़ सकता । देव चला गया, सुबह हुई, उसके आसपास की भूमि सुगधित सुवासित हो गयी । उसकी दृढ़ता पर देवताओ ने प्रसन्न होकर यह वर्षा की थी । यह है महामत्र की ध्वनि तरगों का और आभामंडल का प्रभाव ।

राम कृष्ण आदि देवताओ की तस्वीरे हम देखते है । तस्वीरो में हरेक देव के पीछे एक तेजस्वी वर्तुलाकर आभा-मण्डल का वलय दिखाया जाता है । यह इसी शक्ति का द्योतक है । सिर्फ देवताओ के ही नही अपितु हरेक व्यक्ति के आस पास उसका आभामण्डल होता है और वह वायुमण्डल को प्रभावित करता है। हमारी भावनाओ का विकास-फैलाव होता है उन तरगो में और उन तरगो से आभामण्डल बनता है । व्यक्ति क्रोधी होगा, अहकारी होगा, कामुक होगा, सयमी होगा, उसकी प्रकृति के अनुसार भिन्न-भिन्न रगो का आभामण्डल बनता है और वैसा ही परिणाम देता है । किन्तु आपकी आस्था स्थिर नही है। अत. आभामण्डल का प्रभाव आप समझ नही पाते ।

**आपकी आस्था :**

एक श्रावक ने मुझे एक निमन्त्रण पत्रिका बताई । पत्रिका का आशय यूं था—"श्री महावीर भगवान की कृपा से हमारे यहाँ वास्तुशाँति एवं नूतन गृह प्रवेश के निमित्त होने वाले सत्यनारायण महापूजा के तीर्थ प्रसाद के लिए पधारिये ।" ओ जैनी कहाने वालो, कहाँ है आपकी आस्था ।

भगवान महावीर की कृपा से आप मकान बनवाना चाहते हैं। वास्तुशाँति के लिए सत्यनारायण की शरण लेनी पड़ती है तुम्हें ! लोभ, लालच और भौतिक सुखों के पीछे वीतराग दर्शन को भी दॉव पर लगा दिया है आपने। जैन कुल में जन्म लिया है आपने। वर्षो से महान् आचार्यो की देशना सुनते आ रहे है आप ! क्या परिणाम निकला ? कहाँ है आपकी आस्था ? कितनी उथली, थोथी और नकली हो गयी है, उसका भी आपको भान नही, अहसास नही।

**देखे अपने घर की ओर :**

इसीलिए कहता हूं कि आप अपने घर की तरफ नही, पराये घर की तरफ देख रहे है। वीतराग दर्शन हमारा दर्शन है। उसकी उपेक्षा कर हम पराये घर—पराये दर्शन पर आस्था रखते बहे जा रहे है। आप चाहते है शाँति और आनन्द। लेकिन आपका व्यवहार और आचरण विरुद्ध दिशा में आपको ले जा रहा है। पूर्व की तरफ जाना हो तो पश्चिम के रास्ते पर कदम रख कर कैसे पहुचोगे ? वीतराग दर्शन और नवकार मन्त्र हमें बपौती मे मिले है। उस पूंजी की उपेक्षा कर हम उम्र व्यर्थ में लुटा रहे है। आपकी स्थिति उस यात्री के समान है। एक यात्री जलगॉव स्टेशन पर ट्रेन में बैठा। ट्रेन भुसावल स्टेशन पर आयी। वह रोने लगा। कलकत्ता पहुचे तब तक रोता रहा। कलकत्ते में ट्रेन से उतरना जरूरी था। आखरी स्टेशन जो था। अन्य यात्रियो ने पूछा तो उसने बताया कि उसे बम्बई जाना था और ट्रेन थी कलकत्ता जाने वाली। अब रोऊ नही तो क्या करू ? आप उस यात्री पर हस रहे है। यदि उसे भुसावल में ही

मालूम हो गया था तो वेहतर था कि भुसावल में उतर कर बम्बई की गाड़ी में बैठ जाता । गलतियाँ होती है। लेकिन जब जाग गये तब से भी नही सभले तो जीवन एक भार मात्र रह जायेगा । कही आप भी ऐसी विपरीत दिशा में जाने वाली गाड़ी मे तो नही बैठे है ? इसलिए आपके जीवन मे सघर्ष है, तनाव है, अशान्ति है, अतृप्ति है ।

**युवक और उद्देश्य :**

जैसे आप हैं वैसे ही ढाँचे में आप अपनी सन्तान को भी ढालना चाहते है। किसी छात्र से पूछो, क्या कर रहे हो? जबाव मिलेगा, बी० ए० कर रहा हूं । डॉक्टरी करूगा । क्या करोगे ? प्रैक्टिस करूगा, मोटर लूंगा, बगला बनाऊगा, विवाह करूंगा, वाल वच्चो की अमेरिका मे पढ़ाई कराऊगा । जीवन के आनन्द और शाति की कल्पना हमने भौतिक सुखों के और अर्थोपार्जन के सीमित दायरे में बदिश कर दी है। यही है आपका विश्व । कितनी बौनी, ठिगनी, सकुचित है आपकी आकॉक्षा । यदि आपके बच्चे आत्मिक आनन्द के रास्ते जाना भी चाहेगे, आप जाने नही देगे । आप अपने विचार उन पर लादेगे, उनकी टॉग खीचेगे। एक आदमी नदी किनारे खुली वाल्टी मे केकड़े पकड़ रहा था। दूसरे ने पूछा— भाई खुली वाल्टी में केकडे रहेगे कैसे ? हसकर उसने कहा – "ये राजनीतिज्ञ केकड़े है। कोई आगे बढना चाहेगा तो दूसरे उसकी टॉग पकड़कर पीछे खीचेगे ।" ऐसी ही स्थिति आपकी है ।

अभी-अभी महासती जी प्रमोद सुधा जी म. सा. ने आपको अपनी प्रभावी वाणी मे बताया कि जीवन के क्षण

कैसे निरर्थक बरबाप हो रहे हैं। आचारॉंग में यही बात बताई गयी है।

**पण्डित : एक परिभाषा :**

खणं जाणाहि पण्डिए। 2–1–70

वही आत्मा पण्डित पद का धारक है, जो कि जीवन के शुभ अवसर के रहस्य जान लेता है। दुर्लभ और अमूल्य क्षणों को पहचानता है, भोगों और विषयो में आसक्त न होते हुए, साधना में लीन हो जाता है।

एक ग्रामीण को लाख रुपयों का हीरा मिला। बेचारे को उसका उपयोग और मूल्य मालूम नही। उस पत्थर को चटनी पीसने के काम में लेता रहा। हम उस ग्रामीण के माफिक न बने। हमें हीरे के समान यह जीवन मिला है। हम भी इसे चटनी बांटने के काम में नही लगा रहे हैं? उस हीरे को अधिक चमकायें, प्रकाशमान करें और इसका मूल्य बढ़ायें।

जैन दर्शन के सकेतों को ग्रहण करें। जैन दर्शन पर दृढ़ आस्था रखें। नवकार मंत्र हमारी आधार शिला है। उसकी शक्ति, प्रभाव और उपासना पर मनन करें, चिन्तन करें, आचरण करें। इसी में हमारी आत्मा का कल्याण है।

आपके जीवन के क्षण सार्थक बनें, इन्हीं मंगल कामनाओं के साथ—

धूलिया
२९ अप्रेल, ८४



# २

# स्नेह के संकल्प और पशु की क्रूरता

जागो जागो अय चेतनवा अब मोह नीद को त्यागो ।।टेर।।
मोह नीद में सोये सोये, काल अनन्त गंवाया ।
महा पुण्य का उदय हुआ है, सुन्दर तन मन पाया ।।१।।
अवसर चूक जायगा यों ही, गफलत में यदि प्राणी ।
अन्त समय पछताना होगा, कहती श्री जिनवाणी ।।२।।
जिस तन में तू मुग्ध बना है, वह बादल की छाया ।
क्षण भर में यह राख बनेगी, कंचन जैसी काया ।।३।।
मात, तात, सुत, भगिनी, वधु, सब मतलब के है साथी ।
काल बली के आ जाने पर, प्रिया खडी रह जाती ।।४।।
धन दौलत भी साथ न देगा पड़ा यही रह जाए ।
हाथ पसारे जाना होगा, कर्म ही संग निभाए ।।५।।
मोह ममता की त्याग के निदिया, जाग जाग चेतनवा ।
सत संगत मे बैठ के कर ले, अपना पावन मनवा ।।६।।
सच्चे मित्र धर्म गुरु तेरे, चरण थाम ले चेतन ।
अजर अमर पद को पालेगा, बनजा "शांति" निकेतन ।।७।।

गीत की पंक्तियों में स्वयं के चैतन्य को सम्बोधित किया गया है। जागरण का सम्बोधन दो प्रकार का होता है। एक सम्बोधन में हम अपने से भिन्न किसी व्यक्ति को सम्बोधित करते है। इस सम्बोधन को हम पर उपदेश कहते है।

**सम्बोधन-स्वयं को :**

लेकिन दूसरा सम्बोधन है जो स्वय के प्रति होता है- जिसमें स्वयं को सम्बोधित किया जाता है। आज अधिकांशतया पर सम्बोधन के प्रति हम सक्रिय है, सजग है, स्व सम्बोधन के प्रति हमारा लक्ष्य केन्द्रित नहीं होता, जिसे हम नीतिकारों की भाषा में कहते है—"परोपदेशे पांडित्यं"। यह सब पर सम्बोधन के अन्तर्गत है। हमारा अभ्यास दूसरे को जगाने का हो गया है। हम प्रयास करते हैं दूसरे को जगाने का। हम दूसरे को आवाज देने का प्रयास करते हैं। लेकिन स्वय को जगाने का, स्वयं को समझाने का, स्वय को आवाज देने का प्रयास हमारा नहीं बन पाता है और इस स्थिति में हम साधना नही कर सकते। साधना का मूल है—हमारी समस्त विचारणाए पूर्णतया स्वयं पर केन्द्रित हों। वहां हम पर भाव को विस्मृत कर जायें। अच्छा और बुरा जो कुछ चिन्तन हो, वह स्वभाव का चितन हो, अपना ही चितन हो। लेकिन ऐसा प्रायः होता नही है। हमारा अधिकॉश चिन्तन पर सापेक्ष है, पर भावों पर केन्द्रित है और इस कारण हम साधना में प्रवेश नहीं कर पा रहे है। हम आज प्राय. साधना का बाह्य रूप ले कर चल रहे है। सामायिक करना है, पौषध, व्रत, उपवास करना है। साधना का जो-जो रूप बाहर में दिखाई दे रहा है, वह सब क्रियात्मक रूप साधना

का बहिरंग है। साधना अंतरंग होती है, स्वयं पर केन्द्रित होना साधना है। साधना में पर भाव तिरोहित हो जाता है, वहां स्व और पर के भेद समाप्त हो जाते हैं। केवल स्व ही स्व बच रहता है। जैसा कि कबीरदासजी ने कहा "प्रेम गली अति साकड़ी तामे दो न समाय।" प्रेम की गली ऐसी संकडी है कि उसमें दो नही समाते। परमात्मा के प्रति प्रेम है तो वहां मै और परमात्मा दो नहीं रह सकते। यानी स्व और पर का भाव नही रहना चाहिए। परमात्मा ही परमात्मा है या तू ही तू है। बात जरा समझने की है कि हम जितनी साधना कर रहे है उस साधना में हमारा स्वयं पर कितना चिन्तन जाग्रत है। उस पर हम थोडा विचार करे अन्यथा हम साधना करते-करते वर्षो व्यतीत कर देते है। युग पर युग व्यतीत हो जाते हैं, लेकिन हमारा ध्यान स्वय पर केन्द्रित नही हो पाता।

भगवान महावीर की साधना,अनत तीर्थंकरों की साधना एक सी है। साधना से ध्यान स्वय पर केन्द्रित हो जाता है। पर भाव से अलग हटे, विभाव से ऊपर उठे और जहाँ हमारी चित्त वृत्तियाँ स्वय पर केन्द्रित होती हें, हम स्वय का अन्वेषण करेंगे, हमारे भीतर में रही हुई ऊर्जा सक्रिय हो जायेगी और हम अनन्त आनन्द के सागर में तैरने लगेंगे।

किन्तु स्वय पर केन्द्रित होना, चित्त को स्वयं पर ही लगा देना सामान्य बात नही है। अनादि अनन्त काल से हमारी चित्त वृत्तियाँ भ्रमित है, हमारी चित्त वृत्तियाँ विभाव में दौड़ रही है। उन्हे हमे स्वभाव में लाना है। इस विभाव

की दशा को कहते हैं एक आरोपित दशा, जो बाहर से आगन्तुक दशा है।

कल्पना करिये कि आपने एक टेरिलिन का शर्ट पहना है, नया शर्ट है, साफ सुथरा है, अभी प्रेस होकर आया है। उसको पहन कर आप बाहर निकले। वह स्वच्छ था, निर्मल था, लेकिन उस शर्ट के ऊपर पान की पीक गिर गई या कोई काला दाग लग गया। ऐसी स्थिति में आपको वह शर्ट कैसा लगेगा ? आप जब शर्ट को पहन कर बाहर निकलते हैं। लोग उसको देख रहे हैं कि आपके नये शर्ट पर पान का पीक लगा हुआ है या काला दाग लगा हुआ है, आपको भी बड़ा अटपटा लगेगा। सामने देखने वालों को भी अटपटा लगेगा। आपको शर्ट पर बाहर से आगन्तुक दाग सहन नहीं होता, बर्दाश्त नहीं होगा। आप प्रयास करेंगे कि तुरन्त घर लौटा जाय और शर्ट बदल कर धोबी को दे दिया जाय। वह दाग निकाले।

**मन के दाग :**

जरा इस पर आध्यात्मिक चिन्तन करें। इस आत्मा पर, इस मन पर कितने दाग लग रहे है, कितने विभाव के दाग इस पर लगे हुए है, क्या उनको साफ करने का प्रयास होता है ? हम प्रयास करते हैं उन दागों को मिटाने के लिए जो बाहर कमीज पर लग गये हैं, चेहरे पर लग गये हैं, उन्हें जल्दी साफ करेंगे। लेकिन अनन्त काल मे, अनादि काल से राग-द्वेष का काला धब्बा, विभाव की वृत्तियो के दाग इस आत्मा पर लगे हुये है, छाये हुये है, हम उन दागों को साफ करने का प्रयास नही कर पा रहे है। इन दागों को साफ

करना है तो हमें विभाव से स्वभाव मे आना होगा । दागों को साफ करना है तो अपनी सारी दृष्टि स्वय पर केन्द्रित करनी पड़ेगी, अन्यथा दागो के रहते हुये हम शॉति की सॉस नही ले सकते । लेकिन सवाल पैदा होता है कि ये दाग लगते क्यो है और इनको कैसे साफ किया जा सकता है ?

प्रभु महावीर ने बड़ा सहज व सुगम उपाय बताया है और कारणो का भी स्पष्ट निर्देश दिया है। चेतन पर दाग लगने का मुख्य कारण है, मन, वचन और काया की प्रवृत्ति का विपरीत दशा मे गमन, जिसे हम शास्त्रो की भाषा में योग कहते है, आश्रव कहते है । आश्रवो में मुख्य आश्रव है मन, वचन और काया की प्रवृत्ति । वैसे आश्रव के भेद आप जानते है, आश्रव के २० भेद है । मिथ्यात्व, अव्रत, प्रमाद, कषाय और योग । ये पॉच प्रमुख आश्रव है । बाकी के इनके अन्तर्गत आ जाते है । लेकिन मूल में मन का आश्रव है और यह मन ही हमें विपरीत विसर्गतियो मे ले जाता है । तो हमें आश्रवो से बचने का सीधा और सहज मार्ग मिला है कि हम मन की दिशा को मोड दें ।

कल एक प्रश्न आया था आचार्य भगवन के चरणो मे कि जैन धर्म का मनोवैज्ञानिक आधार क्या है तथा धर्म में मनोविज्ञान की क्या अवस्था है ? बडा तात्विक और गहन प्रश्न था और उत्तर भी बड़ा गहन था। लेकिन हम थोडा उसके विस्तार में जावे कि मनोविज्ञान क्या है ? और जैन धर्म ने मनोविज्ञान में क्या स्थान प्राप्त किया है ?

सारा जैन धर्म मन को केन्द्रित करके चल रहा है। कर्म बन्धन का मूल कारण मन है । कर्म मुक्ति का भी मूल साधन मन है ।

मनसा कल्पते बंध, मोक्षस्ते नैव कल्पते ।

## जैन दर्शन और मनोविज्ञान :

मन से ही बन्धन की कल्पना होती है, मन से ही बन्धन-मुक्ति की कल्पना होती है । मन ही है, जो हमे संसार में बाँध देता है और वह मन ही है, जो हमें मुक्ति की ओर ले जाता है । इस बात को आप अच्छी तरह समझ ले कि नरक में कौन व्यक्ति जा सकता है ? कौन सी गति का जीव जा सकता है ? और कितनी इन्द्रियों वाला जीव जा सकता है ? नरक में जाने वाला जीव कौन सा है ? किससे पूछूं कोई है जानकारी वाला ? जीव के जो १४ भेद हैं उन १४ भेदों में से नरक में जाने वाले कौन से भेद हैं ? थोडी तत्त्व चर्चा भी साथ में हो रही है । सभी पचेन्द्रिय जीव, प्रथम नरक को छोड़ कर मुख्य तौर पर जिस जीव के मन है वही नरक योग्य कर्म बन्धन कर सकता है । इसके विपरीत मोक्ष जाने वाले कौन से जीव हो सकते हैं ? मोक्ष की साधना भी मन वाला प्राणी ही कर सकता है । जिस मे मन की शक्ति विद्यमान है वही मुक्ति की साधना कर सकता है । तो हमारी साधना का मूल स्रोत मन है और साधना की विपरीत दशा मे ले जाने वाला भी मन है । आश्रव का प्रमुख द्वार मन है और मुक्ति का प्रमुख साधन भी मन है । इस रूप में मन को केन्द्रित करके सारी साधना चल रही है । मन को केन्द्रित करने का अर्थ है मन सम्बन्धी ज्ञान को प्रगट करना । इसका चिन्तन कहलाता है मनोविज्ञान । आधुनिक मनोविज्ञान में इसे सामान्य मनोविज्ञान–असामान्य मनोविज्ञान कहते हैं । और उससे ऊपर परा मनोविज्ञान है । सामान्य मनोविज्ञान

का अर्थ है—एक दूसरे के भावों को, मन के विचारों को केवल अनुमान के द्वारा जानना । आपके मन मे क्या भाव चल रहे है उसको हम आपका चेहरा देखकर, शरीर के चिह्न देखकर, आपकी बाह्य क्रियाओ और प्रतिक्रियाओं को देखकर जो अनुमान लगाते है, वह सामान्य मनोविज्ञान है। और असामान्य मनोविज्ञान मे हम थोड़े दूर रहे हुए व्यक्ति के मन के विचारो को पहचानने का प्रयास करते हैं और परा मनोविज्ञान इससे आगे की स्थिति है और वह बहुत अधिक विकसित होती है ।

**मनोविज्ञान—सात मस्तिष्क :**

फ्रायड नामक मनोवैज्ञानिक ने दो प्रकार के मन की कल्पना की—कासियस माइण्ड और अन्कासियस माइण्ड । इसके वाद युग ने सबकॉसियस माइण्ड की आगे और खोज की और तीन प्रकार के मस्तिष्क की कल्पना की । और आज का मनोविज्ञान ७ प्रकार के माइण्ड की बात करता है। इसको आप अपनी भाषा मे चेतन मन, अचेतन मन, अव चेतन मन शब्दो से पुकार सकते है। मनोविज्ञान का विश्लेषण सूक्ष्म है । इस सूक्ष्मता में जाने का अभी समय नही है । लेकिन जैन धर्म से मनोविज्ञान गहरा जुड़ा हुआ है। भगवान ने साधको को स्थान-स्थान पर उपदेश दिया कि तुम्हारे मन की स्थिति किस दिशा मे है इसे समझे बिना तुम मन को प्रशस्त मार्ग पर नही ला सकोगे । प्रभु ने यहाँ तक कहा कि साधक जंगल से गुजर रहा है, बडे-बड़े उतुग वृक्ष खडे है, उस साधक के मन मे यह बात नही आनी चाहिये कि बड़े-बडे वृक्ष खड़े है उनको काटा जाये तो उनसे अमुक फर्नीचर

कितना अच्छा बन सकता है । उसके मन की कल्पना से वनस्पति में प्रक्रिया होगी, उसको कष्ट होगा । कितनी सूक्ष्मता से विचार दिये है कि वनस्पति को काटने का भी विचार न करें । केलिफोरनिया के विलक्षण सन्त लूथर बरबेक ने भी वनस्पति पर गहरे प्रयोग किये है । वे वनस्पति से इतना प्यार करते है कि उनके बगीचे में दिन में कुमुदिनी खिलती है । सामान्यतया कुमुदिनी चन्द्रमा के प्रकाश में खिलती है, दिन में नहीं खिल सकती, वह उनके बगीचे में दिन में खिलती है। जो अखरोट का पेड़ ३३ वर्ष में फल देता है वह वहा पर कुछ वर्ष में ही फल देने लगता है । ऐसे ही प्रयोग महाराष्ट्र के चन्द्रपुर जिले के सरदार अजीतसिंह के यहाँ देखे गये है । वे प्रयोग करते है और जिस मौसम में चाहो जैसा फल तैयार मिल जाता है । तो वनस्पति पर हमारे विचारों का प्रभाव पड़ता है । यह मनोविज्ञान भी मान रहा है । वैज्ञानिक इससे और आगे बढ रहे है ।

मनोविज्ञान का असर केवल वनस्पति पर ही पड़ता है ऐसी बात नही है । मन की साधना की ऊचाई पर पहुंचने वाले महापुरुष कह गये हैं । उसका सहज अर्थ इतना निकालें कि हमारे मन की विभिन्न अवस्थाए है, उनमें से एक अवस्था है जिसको जाग्रत मन अथवा जाग्रत अवस्था कहते है । दूसरी अवस्था सुसुप्त है, जिसे आज की भाषा में चेतन मन और अचेतन मन कहा जाता है । उदाहरण के तौर पर आपने कोई स्वप्न देखा जो कि इस जीवन में सम्भव न हो । स्वप्न में आप किसी शेर से कुश्ती लड़ रहे है, आकाश में उड़ रहे है, हाथों को हिलाते हुए चले जा रहे हैं, आदि । क्या इस जीवन में ऐसा कर सकते है ? लेकिन स्वप्न देखने वालो के

बारे में मनोविज्ञान कहता है कि अचेतन मन में जन्म-जन्म के संस्कार उभरते रहते हैं। कुछ बातें वर्तमान जीवन की भी होती है और कुछ अतीत के जीवन की हो सकती है। शेर के साथ कुश्ती लड रहे है तो कभी किसी जन्म मे कुश्ती लड़ी हो तो इस प्रकार के सस्कार हमारे अचेतन मन में दबे पड़े रहते हैं और वे सस्कार जागृत होते हैं। आपने किसी व्यक्ति को देखा, जिससे मिलने का कभी काम नही पडा, लेकिन उसे देखते ही प्रभावित हो जाते है। वर्तमान में उससे कोई सम्बन्ध नही है फिर भी आपका ख्याल उसकी ओर जाता है।

यह मन की अनेक प्रकार की गतिविधियां हैं। इस पर नियन्त्रण को कह सकते है मन:साधना। हमारी साधना उस मन को जैसा इशारा करे, जैसी दिशा दे, मन उसी दिशा मे गतिशील हो और इस रूप मे मन अनासक्त भाव की साधना करता रहे। ससार का कार्य कर रहा है लेकिन करता हुआ अलग-थलग रहे, उसमें चिपका हुआ नही रहे। आसक्त होकर न चले तो हमारी साधना सहज बन जायेगी।

सम्यग् दृष्टि के जो लक्षण बताये उसमे भी मन की साधना का स्थान है, लेकिन यदि वह साधना अनासक्त भावना के बिना करते है तो उसका मन पर प्रभाव नही होता। आज आप साधना करते है, प्रवचन सुनते है लेकिन मन की शक्तियां कितनी आसक्त बनी हुई है? सकल्प शक्ति का कितना अभाव हो रहा है? अनन्त-अनन्त पुण्य के उदय से शरीर और मन की शक्ति मिलती है। शास्त्रीय दृष्टि से एकेन्द्रिय से बेइन्द्रिय मे जाने के लिए कितनी पुण्यवानी अर्जित करनी

पड़ती है। उससे अधिक बेइन्द्रिय से तेइन्द्रिय में जाने के लिए और उससे आगे पचेंद्रिय में जाने के लिए अनन्त पुण्य संचित करना पड़ता है। मनुष्य जीवन और भी अधिक शक्ति बटोरने के बाद अनन्त पुण्यवानी से मिला। लेकिन इस शक्ति का प्रयोग किस दिशा में कर रहे है, यह विचारणीय प्रश्न है। मन की गति का दुरुपयोग हो रहा है या सदुपयोग हो रहा है? यदि इसको सही दिशा में लगाते रहे तो चमत्कार प्राप्त हो सकता है। मन के द्वारा क्रूर से क्रूर प्राणी के मन को वदल सकते है। सामने वाला व्यक्ति कितना ही हमारे प्रति द्वेष की भावना रखता हो, लेकिन हमारे मन की गति का उपयोग सम्यग् दृष्टि जैसा हो रहा है तो क्रूर से क्रूर प्राणी को भी मुड़ना पड़ेगा। एक घटना आपके समक्ष रख रहा हूं।

**पशु चिकित्सक का प्रेम और "रजिया" का समर्पण :**

एक सरकस कम्पनी में धनंजयप्रसाद नाम के पशु चिकित्सक थे। वे बडा प्रयोग करते थे। एक वार प्रसंग ऐसा बना कि एक शेरनी उस सरकस कम्पनी मे आई। रजिया जिसका नाम था। वह शेरनी जव कभी डा. धनजयप्रसाद को देखती तो गुर्राकर सामने आती। डा. धनंजयप्रसाद सोचने लगे कि इतने लोगों को देखकर यह शेरनी गुर्राती नहीं है, मुझे देखकर क्यों गुर्राती है? उन्होंने अध्ययन किया, खोज में लगे, तो पता लगा कि शेरनी को पिजरे में वन्द करने वाले व्यक्ति की शक्ल डाक्टर धनंजय की शक्ल से मिलती-जुलती सी लगती है। यह शेरनी जव डाक्टर को देखती है तो उसे लगता है कि यह व्यक्ति मुझे वन्धन में डालने वाला

है। इसने मुझे पिंजरे में बन्द किया है, इसी ने मेरी स्वतन्त्रता छीनी है। इसलिए गुर्राकर सामने आती है। डाक्टर ने सकल्प किया कि किसी तरह मै इसको बदल कर रहूंगा और इसी प्रकार के प्रयास करने लगे, अधिक से अधिक उसके निकट होने लगे।

एक बार शेरनी बीमार हो गई। उसका उपचार करना आवश्यक था और वे ही पशु चिकित्सक थे। सभी लोगों ने मना किया किन्तु डाक्टर ने कहा कि मेरा कर्त्तव्य है इसका इलाज करना।

वे पिंजरे में प्रवेश करने लगे साधन और औजार लेकर। लोगों ने मना किया कि नही आपको नही जाने देंगे, आप नहीं जा सकते। डाक्टर ने कहा कि मै जाउंगा, अपना कर्तव्य पूरा करूगा। वे अन्दर चले गये। शेरनी ने उन पर हमला किया, डाक्टर साहब के चोट आई। लोगो ने झट वाहर खीच लिया। डाक्टर ने अपना उपचार करवाया और कुछ दिनों मे स्वस्थ हुए। लेकिन मन उनका पराजित नही हुआ, सकल्प दृढ़ रहा। कुछ भी हो मै शेरनी को वदल कर रहूंगा। यह मेरे प्रति द्वेप नही रख सकती जब कि मेरा इससे द्वेष नही है।

समय बदल गया। शेरनी के प्रसव की स्थिति थी। प्रसव हो नही पा रहा था। वह तड़पड़ा रही थी। डाक्टर ने देखा कि मेरे कर्तव्य का प्रसग है। डाक्टर ने कहा कि मेरा वहुत वड़ा अस्त्र प्रेम है, मै जाऊंगा। डाक्टर साहव पिजरे में प्रवेश कर गये, शेरनी के पास खड़े हुये। शेरनी छटपटा रही

थी, प्रसव नहीं हो रहा था । शेरनी ने समझ लिया कि यह व्यक्ति उपचार करने आया है । शेरनी ने दोनों पंजे ऊपर किये और डाक्टर के कंधे पर रख दिये । लोग देख रहे थे कि डाक्टर न उसका मुंह सहलाया और धीरे से नीचे रखा और धीरे-धीरे उसके पेट पर मालिश की । थोड़ी देर तक मालिश करने के बाद प्रसव हुआ । पहला बच्चा मरा हुआ निकला । पीछे दो बच्चे जीवित हुए । जो बच्चा मरा हुआ निकला उसी के कारण छटपटाहट हो रही थी । डाक्टर ने उपचार किया सब कुछ ठीक हो गया । अब डाक्टर साहब और शेरनी में इतना प्रेम हो गया कि शेरनी को चाहे जब बाहर ले आवे, किसी बच्चे को शेरनी पर बैठा देवें, फिर भी शेरनी गुर्राती नहीं थी । शायद उसने सोच लिया कि इसने इसके प्राण बचाये हैं, इसलिए वह इनके उपकार से दब गई ।

शेर क्रूरतम प्राणी कहलाता है, लेकिन उसमें कितनी दया रहती है । शास्त्रीय दृष्टि से शेर इतना क्रूर नहीं है, जितना इन्सान है । शेर मर कर अधिक से अधिक कौनसी नरक तक जा सकता है ? शेर अधिक से अधिक चौथी नरक तक जा सकता है जब कि मनुष्य सातवी नरक तक जा सकता है, तब शेर ज्यादा क्रूर है या इन्सान ? यह आपको विचार करना है । आप समझते हैं कि शेर, चीता ज्यादा क्रूर हैं, इनको मार देना चाहिए । किन्तु शास्त्रकार कहते हैं कि शेर से ज्यादा क्रूर मनुष्य है और मनुष्य में शेर से ज्यादा जहर है । मनुष्य स्वार्थी प्राणी बन गया है । वह दूसरों को खत्म करने मे देर नही करता ।

मैं कह रहा था कि शेर जैसे क्रूर प्राणी में कितनी आत्मीयता है । शेरनी अब खुले रूप से बाहर आने लगी

श्रौर खुले रूप से करतब दिखाने लगी। डाक्टर से इतना गाढ़ सम्बन्ध हो गया, वह समझने लगी कि इसने मेरे प्राण बचाये है।

**आज के पेचीदे कानून :**

आज इन्सान इन्सान के प्राण बचाने को तैयार नही होता है। कोई अच्छे विचारों वाला होगा तो शायद मदद करे। आज आये दिन देख रहे है कि किसी को सहयोग देना दूर रहा और उसको उलझा देंगे, फसा देंगे, ये सारी घटनाएं आपके सामने है।

आज लोग कानून व्यवस्था से इतने घबराते है कि सामने दगा हो रहा है, खड़े-खड़े देख रहे है लेकिन पास में नही जाते है। इसलिए नही जाते कि मै पास जाऊंगा तो मेरा नाम साक्षी में आ जायेगा, मुझे बार-बार कोर्ट जाना पड़ेगा या हो सकता है कि मेरे पर ही केस लागू हो जाय। यह दूसरा विषय है। लेकिन मूल बात यह है कि आज इन्सान पर उपकार करे तो शायद वह उपकार माने या न माने, लेकिन पशु उपकार मानता है। शेरनी ने अपने उपकार का बदला कैसे चुकाया यह देखिये।

**उपकार का बदला—सिंहनी द्वारा :**

सन् १९४२ में उस सरकस कम्पनी में एक रिग मास्टर १८ खूंख्वार जानवरो को लेकर प्रवेश करता है। वे एक घेरे मे करतब दिखा रहे थे। उसमें एक बैंकाक नाम का शेर था, जो बड़ा क्रूर था। वह इतना क्रर था कि चाहे जब किसी पर हमला बोल दे। एक बार उसने सरकस के एक

भालू पर हमला बोल दिया और उसको चीर दिया। उसको काबू में लाने के लिए अस्त्र से उस पर हमला किया और उनका जबड़ा छिल गया, उसका उपचार करना पड़ा। डाक्टर उसके पिजरे में जाना चाहते है और देखते है कि इस शेर के जबड़े में टांके लगाने पड़ेंगे। इतने समय तक इसे बेहोश रखना पड़ेगा इसलिए उस शेर को एक छोटे पिजरे में लिया और बेहोशी का इजेक्शन लगाया। वह बेहोश हो गया। उसके बाद डाक्टर साहब उस शेर के पिंजरे में टांका लगाने के लिए जाने लगे तब फिर लोगों ने मना किया कि यह क्रूर प्राणी है, आप इसके पिजरे मे मत जाइये लेकिन डाक्टर ने कहा कि मेरा कर्तव्य है। डाक्टर रजिया शेरनी को साथ लेकर पिजरे में चले गये। शेर बेहोश था, उसके टांके लगाये और पट्टी बांधी फिर सोचा कि इसके पंजे पर भी पट्टी बांधनी पड़ेगी वरना टांकों को खुरच देगा। वे पंजे में रूई लगा कर पट्टी बांध रहे थे, एक गांठ बाध चुके थे कि अचानक लाइट गुल हो गई। अंधेरा हो गया था, टार्च मिला नहीं, इतने में शेर को होश आ गया। वह खड़ा हुआ और डाक्टर पर झपटा। डाक्टर साहब के मस्तिष्क को अपने मुंह में लेकर दबाने वाला था कि वह शेरनी उनके पास में खड़ी एकाएक झपटी और उसने उस शेर के जबड़े पर धक्का दिया और उसको पीछे धकेल अपने दोनों पंजे उसके सीने पर गाड़ दिये, वह शेर आगे नही बढ़ सका। उसके मुंह से गुर्राहट की आवाज आई। लोग बाहर खड़े थे। आवाज सुनी तो लोगो ने सोचा कि डाक्टर साहब खत्म हो जायेंगे, शेर को होश आ गया है। लेकिन थोड़ी देर मे लाइट आ गई और लोगों ने देखा कि डाक्टर साहब पिंजरे के

कोने में खड़े है और शेरनी उस शेर को दबाये खड़ी है। धीरे से डाक्टर को बाहर लिया गया। फिर प्रयास करके शेरनी को बाहर निकाला गया।

देखिये क्रूरतम प्राणी शेरनी को। शेरनी ने अपने उपकार का बदला ब्याज सहित चुका दिया। यह है मन की स्थिति। मन में इतनी ताकत है कि क्रूर से क्रूर प्राणी को वदला जा सकता है।

**शक्ति को ऊर्ध्व दिशा दें :**

यह है जैन दर्शन का मनोविज्ञान। वह कहता है कि मन की शक्ति को ऊपर ले जाओ। आज मन की शक्ति नीचे की ओर प्रवाहित हो रही है। वासना के माध्यम से इंद्रियों से सेक्सालिटी मे सारी इनर्जी नष्ट हो रही है। उसका १० प्रतिशत भी सही उपयोग नही हो रहा हैं। उसको योग साधना से ऊपर ले जाये तो वह शक्ति अनेक प्रकार की ऊर्जा पैदा कर सकती है। हम इतना पढ़ते है, शास्त्र सुनते है, अमुक महात्मा मे ऐसी शक्ति थी, उनमे मन की शक्ति का ऊर्ध्वीकरण होता था। विस्तार में न जाकर सकेत इतना ही है कि सही दिशा में मन की शक्ति का उपयोग करना सीखें। उपयोग सही हुआ तो विभाव से स्वभाव में आना हो गया। अन्य साधना करने की आवश्यकता नहीं। हमारा सारा सन्देश स्वयं के प्रति लगेगा तो स्वय बहुत ऊचे उठेंगे। जीवन की दिशा बदलेगी। हम वीतराग वाणी सुन रहे है। आचार्य भगवन जैसे विराट समत्वयोगी व्यक्तित्व से वह वाणी मिल रही हैं। लेकिन वह भीतर उतरे, भीतर सुनाई दे तब प्रभाव होगा। अन्यथा वर्षो से सुन रहे है लेकिन

जीवन बदलता नहीं, रूपान्तरण होता नहीं। जब तक रूपान्तरण नहीं आयेगा, जीवन बदलेगा नहीं तब तक बाहर के प्रयोग से कुछ नहीं होने वाला है। हम जीवन को परिवर्तित करें। ऐसे महान् वक्ता का सान्निध्य मिला है, उनकी वाणी को जीवन में उतार लें तो निश्चित हमारा जीवन आनन्द की ओर गतिशील होगा।

**क्षेत्रीय चिन्तन :**

बम्बई के बोरीवली क्षेत्र में धर्म जागरण हो रहा है। जागरण की दृष्टि से जागरण कहे तो नहीं लगता। आप अधिक से अधिक संवर करते हों, अधिक से अधिक सामायिक-दया, पौषध में लगें। वह तो नहीं लगता जैसा छोटे-छोटे गाँवों में लगता है क्योंकि गाँव वालों का जीवन इतना व्यस्त नहीं होता। बम्बई के जीवन में बहुत व्यस्तता रहती है, मस्तिष्क में इतना तनाव रहता है फिर भी छुट्टी के दिन आप लाभ ले सकते हैं। आचार्य भगवन का पदार्पण आपके यहाँ हुआ है। यदि आप उनके चरणों में लाभ लें तो आपका मानसिक तनाव भी कम हो सकता है।

तपस्या का जागरण सन्त-सतियों में और भाई-बहिनों में हो रहा है। महासती कस्तूर कंवरजी के आज ३५ की तपस्या है, श्वेताश्री महासतीजी के ३१ का पारणा हुआ है। महासतीजी प्रिय लक्षणाजी के २१ की तपस्या चल रही हैं। अन्य सतियांजी के छोटी-मोटी तपस्या चल रही है। उधर घोर तपस्वी अमरचन्दजी महाराज साहब की भी तपस्या देखिये। उनके २६ की तपस्या में २८ किलोमीटर का विहार हुआ है। उन्होंने लगभग ४५० किलोमीटर का

विहार तपस्या में किया है। यह शक्ति अन्दर के मनोबल से पैदा होती है। एक तो सोये-सोये तपस्या होती है, चन्द दिन निकालने है, निकाल देते है।

इनकी यह तपस्या जागते-सोते, सारा काम हाथ से करते हुये सन्तों की सेवा करते हुये तपस्या होना बहुत बडी बात है। इस तरह मे तपस्या का क्रम चल रहा है। बाहर से अन्तर में प्रवेश करना साधना है। सन्त सतीवर्ग इस साधना में रत है। आप भी इसे ग्रहण करें। इसे नही कर सके तो और भी कई प्रकार के तप बताये है। स्वाध्याय करे, ध्यान करें, मौन करे। जितनी स्थिति बने उतना कर सकते है। जब तक महासतीजी के तपस्या चल रही है तब तक प्रति दिन एक घण्टा मौन रखेगे। मौन में बड़ी ताकत लगती है।

बम्बई, बोरीवली
३०-७-८४

---

# ३

# साधना हो निष्काम

जप ले अपने प्रभु का नाम, मनवा बन जा तू निष्काम ।
पर की चिंता छोड़ दे, मनवा क्यों होता हैरान,
अपनी ही चिंता कर ले तू, कर अपना ही ध्यान ।। मनवा ।।
काया माया बादल छाया, क्षण भर का है मुकाम,
सुन्दर महल-बगीचे सारे, साथ चले नहीं दाम ।। मनवा ।।
नाम प्रभु का सच्ची नौका, पल में पार लगाय,
जिसने प्रभु नाम को छोड़ा, डूब बीच में जाय ।। मनवा ।।
दुनिया के गोरखधन्धों में, मिले कहा विश्राम,
आत्म ज्ञान सुधा रस पीले, पायेगा आराम ।। मनवा ।।
मात पिता सुत सुन्दर नारी का, करता तू ध्यान,
किन्तु साथ न देंगे कोई, जब होगा प्रस्थान ।। मनवा ।।
जगत मोहिनी से मनवा तू, अब तो ले ले विराम,
अक्षय "शांति" पा लेगा तू, प्रभु चरण को थाम ।। मनवा ।।

**सम्बोधन मन को :**

गीतिका की इन पंक्तियों में मनको सम्बोधित किया गया है । समस्त भारतीय दर्शनों ने, ऋषि मुनियों ने एवं

ज्ञानी तीर्थंकरों ने कहा है "मुक्ति की तरफ ले जाने का कारण और नर्क की तरफ ले जाने का कारण मन है। मन—यह उभय मुखी शक्ति है। चाहे जिस तरह इसका उपयोग करें। "मनः एवं मनुष्याणां कारणं बंधमोक्षयोः।" बन्धन और मोक्ष का परिणाम मन के उपयोग पर ही है।

मन की गति अत्यन्त तेज है। मन निरन्तर दौड़ रहा है। मन पर विजय पाना यानी संसार पर विजय पाना है। "मनो विजेता जगतो विजेता।" ज्यों-ज्यो हम मन पर नियन्त्रण करने का प्रयत्न करते हैं त्यों-त्यो वह विपरीत दिशा में भागता है। यह स्थिति या समस्या आज की नहीं, हजारो लाखों वर्षो से है। मन का उपयोग किस दिशा में हो, यह विचारणीय है। अतः मन पर नियन्त्रण करना यह साधना का विषय है।

केशी स्वामी ने भी गौतम स्वामी के सामने यही प्रश्न किया—

अय (मणो) साहसिओ भीमो दुट्ठसो परिधावइ जंसिगोयम ! आरूढो, कहं तेण ण हीरसि। उत्त. सू २३-५५

मन घोड़े के समान भागता है। इसे कैसे वश में करें? भगवद गीता में भी उल्लेख है। अर्जुन ने श्री कृष्ण से यही प्रश्न किया था—

चञ्चलं हि मनः कृष्ण, प्रमाथि बलवद् दृढम्।

तस्याहं निग्रहं मन्ये वायोरिव सुदुष्करम् ॥६-३४॥

अर्जुन ने मन को वायु की-पवन की उपमा दी है। जैसे वायु को नियन्त्रित करना दुष्कर है, वैसे ही मन पर नियन्त्रण करना भी दुष्कर है। हर व्यक्ति के सामने मन की

समस्या है। मन को कैसे वश में करें ? हम सामायिक कर रहे है। मन कही दौड़ रहा है। हम माला फेर रहे है। हमारा मन कहीं भटक रहा है। मन को एक जगह बांधना बड़ा मुश्किल है। इसका कारण भी है। मन का स्वभाव है—मनन करना। 'मन्यते अनेन तत् मनः" जो मनन नही करता वह मन ही नहीं। जैसे अडियल घोड़े की अपेक्षा तेज रफ्तार वाला घोड़ा ही अच्छा माना जाता है, ठीक उसी तरह अवरुद्ध मन की अपेक्षा अत्यन्त तेज रफ्तार वाला मन ही अच्छा है। मन को पवन की उपमा दी है। पवन क्षणभर के लिए रुक जाय तो प्रलय हो जाय। अतः मनः गतिशील ही होना चाहिए।

फिर मन को रोकने का मतलब क्या है ? मतलब इतना ही है कि मन को विपरित दिशा में से लौटा कर उसे सही दिशा दे दे। सही रास्ता सभला दे। अडियल घोड़ा रास्ता छोड़ देता है, तब उसकी लगाम खींचकर उसे सही रास्ते पर लाया जाता है। ठीक इसी तरह मन पर नियन्त्रण करना चाहिए। विषय विकारों की दिशा से मन को लौटा कर साधना की दिशा में गतिशील करना है। साधना का उद्देश्य ही यह रहा है कि मन की गति को बदल दें और हमेशा उसे सही रास्ते पर रखें।

**मन एक बालक :**

एक बालक के हाथ में कुल्हाड़ी आ गयी। उसके पास शक्ति थी, ऊर्जा थी, कुछ करने के भाव थे, कुल्हाडी का उपयोग करना था। उसने घर के कीमती फर्नीचर को तोड़ना शुरु कर दिया। उधम मचा दिया। किसी बुद्धिमान बुजुर्ग ने उसे जलाऊ लड़कियों का ढेर बताया। लड़की फाड़ने का

तरीका भी बताया। उसने ठीक ढंग से लड़किया तोड़ दी। कुल्हाड़ी का, समय का, शक्ति का सही दिशा में उपयोग हुआ। घर में इधन की समस्या भी हल हो गयी। मन के साथ हमें भी यही व्यवहार करना है।

मन को हम विषय विकारो में से निकालें, उसे साधना की दिशा दे दे, परमात्मा के चरण पकड़ा दे। फिर देखिये मन के चमत्कार।

आज कल हम उपासना करते है, वह भी सकाम उपासना करते है। हम परमात्मा के द्वार पर भी जायेंगे तो धन-दौलत संतति की मांग करेंगे। हमारी उपासना में लोभ है, लालच है, भौतिक सुखो की वासना है। ऐसा नही होना चाहिए। हमारी साधना निष्काम हो। हम निष्काम भाव से सामायिक करेंगे, माला फेरेंगे, उपासना करेंगे, साधना में गतिशील होगे तो आत्म-कल्याण के साथ सभी भौतिक सुख अपने आप प्राप्त होंगे। चाहिये निष्काम साधना।

**धर्म आचरण निष्काम भाव से :**

प्रभु महावीर ने कहा, णो इह लोगट्ठयाए आयार महिट्ठेज्जा, णो पर लोगट्ठयाए आयार महिट्ठेज्जा। णो कित्ति-वण्णसद्द सिलोगट्ठयाए आयार महिट्ठेज्जा नन्नत्थ निज्जरट्ठाए आपार महिट्ठेज्जा। दशवै ०९-४। ऐ साधको, धर्म का आचरण करो। धर्म की उपासना करो। किन्तु आपकी उपासना में इस लोक के भौतिक सुखों की कामना न हो। परलोक के भौतिक सुखो की कामना न हो। यश कीर्ति प्रसिद्धि पाने की अभिलाषा न हो। आपकी साधना सिर्फ निर्जरा के लिए हो। इससे अन्तराय कर्म कटेंगे। अन्तराय

कर्म क्षीण होने पर जो मिलना है, वह अपने आप मिलेगा ही । साधना का सौदा मत करना । अपनी साधना को भौतिक सुखों के लिए मिट्टी के मोल बेच मत देना । पूणिया श्रावक की एक सामायिक का मूल्य कोई नही आंक सका । दुनिया भर की निधियां एक सामायिक की दलाली के लिए भी पर्याप्त नही थीं । अतः अपनी साधना से क्षुद्र पदार्थों की मांग न करे । इस पर एक दृष्टांत याद आ रहा है-

एक सम्पन्न व्यापारी था । व्यापार में घाटा लगा । उसकी हालत बिगड़ गयी । गांव में पहले जैसी प्रतिष्ठा नही रही । जिस गांव में मान-सम्मान मिला उसी गांव में उपेक्षित जीवन जीना उसके लिए दूभर हो गया । इधर-उधर से उसने दो हजार रुपये उधार लिये और कमाई करने परदेश के लिए प्रस्थान किया । भ्रमण करते हुए वह एक समुद्र किनारे आया जहा उसे बड़ी भारी भीड़ दिखाई दी । भीड़ क्यों है यह जानने की उत्सुकता हुई और वह भी भीड़ में शामिल हो गया । उसने देखा वहा कुछ गोताखोर थे । समुद्र में एक गोता लगाने का वे ५०० रु. लेते थे । समुद्र में डुबकी लगाते, जो कुछ ककर-पत्थर हाथ लग जाते, ऊपर ले आते और जिसने गोता लगाने के ५०० रु. दिये थे, उसे दे देते । इन कंकरों में कभी मणि, रत्न और मोती भी निकलते जो बहुत मूल्यवान भी होते थे । जौहरी वही बैठा रहता और कमीशन के आधार पर वह उन रत्नों का मूल्य आंकता था ।

इस व्यापारी को लगा क्यों न अपन भी अपना भाग्य आजमा लें । उसने गोताखोरों को ५०० रु. दिये । गोताखोर ने गोता लगाया । सिर्फ कंकर हाथ आये । दुबारा ५०० रु.

दिये । यह भी गोता खाली गया । लोगों के आग्रह से तीसरी बार रु. ५०० दिये । इस बार भी तकदीर से कंकर ही लिखे थे । अपने भाग्य को रोने लगा । उधार ली हुई पूंजी बरबाद हो गई थी । अब सिर्फ ५०० रु. बचे थे । लोगों ने कहा यूं भी तो पूंजी खत्म हो गई है । ५०० रु बचे है, उसमें तो व्यापार होगा नहीं । उसने बचे हुए ५०० रु. भी दाव पर लगा दिये । अब की बार ककरो में एक मणि निकली । जिसका मूल्य जौहरी ने २५ रु आंका । उदास और हताश हृदय से व्यापारी जेब में मणि डाल कर शहर की तरफ निकला ।

जेब मे मणि के सिवा कुछ नही । खाने पीने का जुगाड़ तो करना पड़ेगा । मणि को बेचे बगैर कोई चारा नही । रास्ते मे एक जौहरी की पेढी दिखाई दी—फर्नीचरो से सुसज्जित । जौहरी, मुनीम, गुमाश्ते सभी दुकान मे बैठे हुए थे । व्यापारी के वस्त्र फटे-पुराने मैले थे । पेढी मे प्रवेश करने का साहस जुटा नही पाया । दुकान के सामने टहलने लगा । जौहरी की निगाह गयी । उसको अनुभवी नजरों ने भॉप लिया कि यह कोई दु.ख का मारा साधर्मी बन्धु है और दुकान में आने के लिए हिचक रहा है । जौहरी स्वय आगे बढा । व्यापारी को पेढी मे लाया और अपने पास बिठा कर पूछताछ आरम्भ की । इतना बडा नगर सेठ और नम्रतापूर्ण व्यवहार देखकर व्यापारी सकोच मे गड़ा जा रहा था । जौहरी ने व्यापारी के स्नान का प्रबन्ध करवाया । भोजन करवाया । साधर्मी भाई को जो सत्कार दिया जाता है, वह सभी सत्कार उसे दिया और उस व्यापारी से उस शहर मे आने का प्रयोजन पूछा ।

मुंह मांगा मोल :

व्यापारी ने अपनी कथा और व्यथा जौहरी को सुनायी। उनके सामने मणि रखी और उसे बेचने की इच्छा प्रदर्शित की। वह जौहरी कुबेरपुत्र था, प्रामाणिक था। अच्छे संस्कार थे। साधर्मी भाइयों के लिए उसके हृदय में दया थी, अनुकम्पा थी।

आज हम देखते है ज्यों-ज्यों सम्पत्ति वढ़ती है, साधर्मी—दीन,दु.खी भाइयों के प्रति उपेक्षा वढती है, घृणा के भाव वढ़ते हैं। आज तो यह चित्र है।

माया से माया मिले, कर कर लम्बे हाथ।
तुलसीदास गरीब की, कोई न पूछे वात॥

भाइयों, दीन, दुःखी और गरीवों से आप दो शब्द मीठे ही बोल लेते है, तो वे अपने को कृतकृत्य समझ लेते हैं। उनके मन में प्रसन्नता खिल उठती है। आप कार से जा रहे है। रास्ते में कोई गरीब सधर्मी पैदल जाता दिखाई दे दिया और आपने कार रोक ली। उसे लिफ्ट दी। आपका नुकसान तो कुछ न हुआ, लेकिन वह राहगीर हमेशा-हमेशा के लिए आपका बन गया। किसी आदमी को अपने से जोड़ना हो तो हृदय में अनुकम्पा अवश्य होनी चाहिए, वाणी में मिश्री की मिठास होनी चाहिए।

जौहरी ने व्यापारी से कहा—भाई, यह मणि यदि बेचना हो तो इसका मूल्य बता दो। जितना भी मूल्य माँगोगे उतना तुम्हें मिल जायगा। व्यापारी को आश्चर्य हुआ। २५ रु.

की मणि और जौहरी कहता है जितना माँगोगे उतना मूल्य मिलेगा । मन में धारणा की—पच्चीस हजार मागू । लेकिन अपना नाजायज लालच दिखाई देगा इस डर के मारे शब्द प्रकट नही हुए । जौहरी ने फिर से कहा, डरो मत, मागो माँगने में कंजूसी मत रखना । व्यापारी को लगा जौहरी गरीब का मजाक तो नही कर रहा । उसने अपनी शका प्रकट की । जौहरी ने उसे आश्वस्त कर आग्रहपूर्वक कहा—देखो, बहुत बडा दिल करके माँग लो । मागने में कजूसी मत करना ।

व्यापारी उलझन में पड़ गया । उसे विश्वास नही हो रहा था । उसने बहुत हिम्मत कर उडान भरी और सवा लाख रु. माँगे, जो जौहरी ने उसे तुरन्त चुका दिये । व्यापारी सोच रहा है, यह स्वप्न तो नही ? यदि सत्य है तो हो सकता है यह मेरे मणि का मूल्य न हो । जौहरी ने साधर्मी भाई समझ और मुझ पर दया कर सहायता के रूप मे दान दिया हो ।

**वैभव बनाम कचरा :**

पुराने जमाने में ऐसी इन्सानियत थी । लोगो में साधर्मी-वात्सल्य की भावना थी । पूज्य श्री श्रीलाल जी म. सा. के समय का किस्सा है । बीकानेर में धर्मनिष्ठ श्रावक सेठ श्री गणेशमल जी मालू रहते थे । उनके यहाँ पशुधन बहुत था । प्रतिदिन छाछ बनती थी और सभी घरो में बाटी जाती थी । दूध बेचना पाप समझते थे । आज तो छाछ का पानी भी दाम देने पर प्राप्त नही होता । मालू जी स्वय छाछ बाँटते थे । दीन-दु:खी, बेसहारा लोगों के बर्तनों में छाछ डालते वक्त उनमें चाँदी के सिक्के चुपचाप डाल देते थे । घर जा कर

उनको पता चलता । कोई लौटाने आता तो बोल देते थे ये सिक्के मेरे नही । तुम्हारे ही होगे । लेने वाले की प्रतिष्ठा में आंच न आये, उसे शर्मिन्दा न होना पड़े, तीसरे कान पर खबर न पड़े इसका पूरा ख्याल रखते थे । उन्हें न यश की अभिलाषा थी, न नाम के पीछे दौड़ते थे । मौन और प्रसिद्धिविमुख होकर दीन-दुःखी भाइयों की वे हमेशा सहायता करते थे । किसी तरह यह बात पूज्य श्रीलालजी म.सा. के कानो पर पहुची। उन्होने मालूजी से पूछा । आप तो बहुत लाभ कमा रहे है? मालूजी ने बताया—"गुरुदेव ! यह कचरा बढ़ता ही बहुत है। मैं जितना बाहर फेकने को कोशिश करता हूं, उतना ही यह बढ़ता जा रहा है । आप ही तो फरमाते हैं कि—

पानी बाढे नाव में, घर में बाढ़े दाम ।
दोनों हाथ उलीचिये, यही सयानो काम ।।"

सच है सुपात्र दान से सम्पत्ति बढती ही है।

आज हम दान करते है—हमारे नाम का संगमरमर का पत्थर लगे इसलिए । नाम और प्रसिद्धि के पीछे हम दौडरहे हैं । लेकिन हमारे काम ढग के नहीं । हम टाटा, बिडला बनना चाहते है । दुनिया की सारी सम्पत्ति बटोरना चाहते है । चाहे जितना धन इकट्ठा करे फिर भी हमें संतोष नहीं होता। कवि सुन्दरदास की कविता है—

जो दस-बीस, पचास भये, शत होय हजारन, लाख मंगेगी।
कोटि अरब, खरब भये, धरापति होने की चाह जगेगी।
स्वर्ग-पाताल को राज मिले, तृष्णा अधिकी अति आग लगेगी,
"सुन्दर" एक सतोष बिना शठ, तेरी तो भूख कभी न भगेगी।

इन पंक्तियो में तृष्णा का सही स्वरूप बताया गया है। हरेक चाहता है मेरी प्रतिष्ठा बनी रहे, मेरी मूंछ ऊंची रहे। लेकिन हमारे मन की तृष्णा गहरी होती जा रही है और उसकी गहराई में हम डूब रहे है । हर व्यक्ति अपनी पगडी की प्रतिष्ठा को बचाने में लगा है।

**पगड़ी की लाज :**

वम्बई में एक सेठ जी अपनी दुकान में गद्दी पर बैठे थे। किसी काम से उठ कर मेडी पर गये। मुनीम लोगो को सेठ जी की नकल करने की मजाक सूझी। एक मुनीम सेठ जी की गद्दी पर बैठा, सेठ जी की पगड़ी अपने सिर पर रखी, सेठ जी की कलम हाथ में ली। कागज पर सब मुनीम और नौकरों के नाम लिखे और सेठ जी के आवाज की नकल करते हुए हरेक के वेतन में ५० रु. वृद्धि की घोषणा कर दी। सेठ जी जल्दी लौट आये और सीढियो पर खडे-खडे यह देख रहे थे। मुनीमो को मालूम नही था। सेठजी नीचे आये। उन्होंने कहा—"यह तो आपका मजाक हुआ। लेकिन मुझे भी तो अपनी गद्दी-पगड़ी एव कलम की लाज रखना जरूरी है।" उन्होने सबके वेतन मे ५० रु. वृद्धि कर दी। ऐसी आन-बान और शान के धनी थे पहलें के श्रावक जो साधर्मी भाइयों के प्रति वात्सल्य भाव रखते थे। किन्तु आज हमारा मन किस वितृष्णा मे भरा है। मनुष्य के मन की तृष्णा का अन्त नही।

**मनुष्य की खोपड़ी !!!**

सम्राट्—सिकन्दर एक चमत्कारी महात्मा के पास पहुंचा। अनुनय विनय की और कहा महात्मन्। मुझे ऐसा

वरदान दो जिससे मैं सारी पृथ्वी पर विजय प्राप्त कर सकूं। महात्मा ने पूछा "पृथ्वी पर विजय प्राप्त हो जाने के वाद क्या करोगे ?" सिकन्दर ने जवाब दिया—तब तो चैन की नींद सो सकूंगा। महात्मा ने समझाया। फिर अभी क्यों नही सो जाते, जैसे मैं चैन की नींद सोता हूं ? बात सिकन्दर के पल्ले नहीं पड़ी। महात्मा अन्दर गये। अन्दर से एक मानवी खोपड़ी लाये और सिकन्दर को देते हुए कहा—"इस खोपडी को अनाज से भर दो। फिर सैन्य लेकर देश-देशान्तर को प्रस्थान करो तुम्हारी फतह होगी।" इतनी सी बात। सिकन्दर ने लाख कोशिश की। सारे देश का अनाज मगवाया, लेकिन खोपड़ी अनाज से नही भरी। खाली की खाली ही रही। क्योंकि वह मानव की खोपड़ी जो थी। मानव की तृष्णा का कभी अन्त नहीं हो सकता।

इधर व्यापारी ने जौहरी से सवा लाख तो ले लिए लेकिन मन में शंका उठी कि जौहरी ने मुझ पर उपकार स्वरूप तो नहीं दिये। हिम्मत कर उसने जौहरी से पूछा—"सेठ जी, मैंने मूल्य तो आप से लिया है लेकिन सही-सही बताइये क्या इस मणि का इतना मूल्य है ?"

जौहरी ने कहा—"भाई, यह मणि नौ करोड़ रुपये मूल्य की है। तभी तो मैं तुमसे कह रहा था कि चाहे जितना माग लो।

व्यापारी अब पछता रहा है। क्यों मैंने अपने मुंह से इसका मूल्य माँगा। यदि मै जौहरी पर ही छोड़ देता कि आप उचित समझें उतना दे दो। तो संभव है मुझे पाँच करोड़ रुपये अवश्य मिल जाते।

इस दृष्टांत से हमें सीख मिलती है कि हम अपनी साधना का सौदा न करें। भौतिक सुखों की प्राप्ति के लिए साधना न करें। हमारी साधना यदि निष्काम होती तो स्वयं अपना मूल्य जितना है, उतना हमें चुका देगी। धर्म साधना निष्काम भाव की साधना होनी चाहिए। इसीलिए पद में कहा है—

"मनवा, बन जा तू निष्काम।"

निष्काम साधना से जो मिलेगा वह बहुमूल्य होगा। आज निष्काम छोड़ सकाम साधना भी नही हो रही है।

सुबह हम सामायिक करते हैं। दुपहरी में कोई बड़ा मुनाफा नही हुआ तो हमारी आस्था काफूर हो जाती है। सुबह आम का पौधा लगाते है, शाम को फल लेने दौड़ते है। सारा जीवन तनाव में बीत रहा है। सारी आयु और ताकत संसार के फैलाव में लग रही है।

**क्या ले जायेंगे साथ में ?**

क्या कमाया है आपने अपने जीवन में ? जाते वक्त कितना साथ ले जाओगे ? चौबीस घण्टे भौतिक साधनों की कमाई कर रहे हो। आत्मा की उपेक्षा हो रही है। याद रखिये। आपके साथ धर्म, साधना और पुण्य होगा तो ही काम आयेगा। श्वास का भरोसा नही। कब आयु समाप्त होगी, कह नही सकते। कोई दुकान में सौदा तोलते लुढ़क रहा है, कोई सिगरेट का कश खीचते ही ढेर हो रहा है, किसी को ठोकर लगी और उसके प्राण पखेरू उड़ जाते है। आये दिन ये किस्से आप अपनी आँखों से देख रहे हैं। फिर भी आप जागृत नहीं हो रहे है।

इसीलिए मन पर नियन्त्रण करो। मन पर नियन्त्रण पा लिया तो साधना भी आसान बन जायगी। गीता में श्री कृष्ण ने अर्जुन से कहा—

असंशयं महाबाहो मनो दुर्निग्रहं चलम्
अभ्यासेन तु कौन्तेय वैराग्येण च गृह्यते ।।६–३५

निःसदेह मन चंचल है और कठिनता से वश में होने वाला है। परन्तु अभ्यास—बार-बार यत्न करने से और वैराग्य से वश में हो जाता है।

तृष्णा के पीछे दौड़ोगे तो उतने ही तृष्णा के जाल में फसते जाओगे, तृष्णा बढ़ती ही जायेगी। तृष्णा समाप्त होने पर ही आसक्ति टूटेगी और कदम साधना के मार्ग पर अग्रसर होंगे। दो रुपये का ताला उस तिजोरी का रक्षण करता है जिसमें लाखों की सम्पत्ति भरी पड़ी है। आपका छोटा-सा सुपात्र दान आपकी सम्पत्ति में वृद्धि करने वाला बन सकता है। दान रूपी ताला दया, अनुकम्पा एवं मानवता के भण्डार का रक्षण कर सकेगा।

सम्यक् साधना मनुष्य योनि में नही करोगे तो कब करोगे? क्या पशु योनि में करोगे? क्या नर्क योनि में करोगे? या देव योनि में करोगे? अरे! देव योनि में साधना संभव नही। यह मानव जन्म मिला है। सुस्ती उड़ाओ। जागृत बनो। पुरुषार्थ पूर्वक निष्काम भाव से साधना के मार्ग पर अपने दृढ़ कदम बढ़ाओगे तो आपका जीवन सफल होगा।

धुलिया : २५ अप्रेल, ८४





# रोग आंतरिक : उपचार बाह्य

**मना रे तू काहे को करत कुसंग :**

मना रे तूं काहे को करत कुसग ।
करत कुसंग कुबुद्धि उपजत है, परत भजन मे भग । म. । टेर ।
आत्म ज्ञान सुधारस छाडी, करत विषय विष सग ।
भोगी बन कर दौड़ लगाता, नस नस व्यापी तरग । म ।
योगासन मुद्रा में बैठा, करत है प्रभु भजन ।
तू तो दौड़ लगाता वाहर, यह कैसा है ढग । म. ।
बन अभिमानी कर निजमानी, हो जाता निशंक ।
अपना आपा भूल के मनवा, डोले बन के तुरग । म. ।
पर की चिता छोड़ दे अब तो, त्याग पराया सग ।
अपनी ही चिन्ता कर ले तू, कर अपना ही सग । म ।
निज-पर का विवेक जगा ले, रग जा प्रभु के रग ।
पल भर मे मिल जाए 'शाँति', कर 'नाना गुरु' सग । म. ।

पूर्व मे वताया गया था कि मन पर नियन्त्रण प्राप्त कर लेने से साधना में कैसे निखार आता है । अब हम

यह देखेंगे कि कर्मबंध क्यों होता है। मन की वृत्तियों का इसमें क्या स्थान है।

**कर्म बंध के कारण :**

आचार्य उमास्वाती जी ने 'तत्त्वार्थ सूत्र' में बताया है कि 'मिथ्या दर्शनाविरति प्रमाद कषाययोगा बध हेतवः।' अर्था कर्मबध के पांच हेतु है, कारण हैं, निमित्त हैं। १ मिथ्यात २. अविरति। ३. प्रमाद। ४. कषाय और ५. योग इन पांच कारणो से ही कर्मों का बध आत्मा के साथ होत है। इनके क्रम में भी एक विशेषता है। मिथ्यात्व को प्रथ क्रमॉक पर रखा है। अविरति दूसरे क्रमांक पर है। य इन्हे ठीक से समझने के लिए इन क्रमाकों को एक के अ एक इस ढग से रखे तो १ २ ३ ४ ५ यह संख्या बन जायेगी

मिथ्यात्व पहले क्रमाँक पर है इसका मतलब कर्म ब का मूल और प्रभावी कारण मिथ्यात्व ही है। मिथ्यात्व जीवन से हटाया तो शेष कारणों की शक्ति घट जायगी १ २ ३ ४ ५ इस संख्या में से मिथ्यात्व का क्रमाँक यदि निक दिया जाय तो संख्या २ ३ ४ ५ बचेगी। प्रथम क्रमॉक मिथ्या नष्ट होते ही १० हजार गुणा कर्मबंध नष्ट हो जायेंगे।

आगे चल कर यदि हमने व्रत नियम अंगीकार लिए, अविरति को नष्ट कर दिया तो अविरति का २ क्रम नष्ट हो जायगा। और सिर्फ ३.४ ५ संख्या बचेगी। इस त हम कर्म बंध का एक-एक कारण पूर्वा पर नष्ट करते रहेंगे हमारे कर्मबधों की तीव्रता बडे भारी अनुपात में कम हो चली जायगी। इसलिए मिथ्यात्व को कर्मबध का मूल का

कहा गया है। प्रमाद हट जाय, कषाय हट जाय तो मन वचन काया के योगों से होने वाला कर्मबंध बहुत ही क्षीण होगा। मिथ्यात्व मोहनीय कर्म की उत्कृष्ट स्थिति ७० कोड़ाकोड़ी सागरोपम कही गयी है।

**परिभाषा–पल्योपम–सागरोपम :**

जैन दर्शन में पल्योपम-सागरोपम-कोडाकोडी ये शब्द बार-बार आते है। इन्हे भी हम समझ ले। ये शब्द कालगणना वाचक शब्द है। उत्कृष्ट यानी ज्यादा से ज्यादा (Maximum), जघन्य यानी कम से कम (Minimum), स्थिति यानी समय या काल। जितने अवधि तक उस चीज का अस्तित्व है वह उसकी स्थिति है। अंको में जो संख्या लिखी नही जाती ऐसे समय को समझाने के लिए पल्योपम इस शब्द का प्रयोग होता है। चार कोस (८ मील) चौड़ा, चार कोस लम्बा और चार कोस ऊडा एक गड्ढा बनाया जाय। उस गड्ढे को सूक्ष्म से सूक्ष्म बालो से ठसाठस इस तरह भरा जाय कि उसमें पानी एक बूंद भी प्रवेश न कर सके। इस गड्ढे मे से हर सौ वर्ष के बाद एक बाल निकाला जाय। जितने समय मे वह गड्ढा पूरी तौर से खाली होगा, उतनी काल गणना एक पल्योपम कहाती है। एक करोड़ की संख्या को एक करोड़ से गुणा करने के बाद जो गुणनफल आता है वह एक कोड़ाकोड़ी कहाता है। ऐसे १० कोड़ाकोडी पल्योपम का एक सागरोपम होता है। ऐसे ७० कोड़ाकोड़ी सागरोपम की मोहनीय कर्म की स्थिति है।

हम जैन कुल में पैदा हुए है और अपने कों सम्यग्दृष्टि कहलाते है। लेकिन हमारा जीवन कैसा है? हमारा आचरण कैसा है? हमारा व्यवहार कैसा है? कभी हमने अपने अंतरंग

में झांक कर देखा है ? यदि हम अतरग में झांकेगे तो हमें दिखायी देगा, हम अधिकाँशतया दुष्प्रवृत्तियों में बहे जा रहे हैं । हमारी आत्मा मलिन बनी हुई है । कषायों से हम लिप्त हैं हमें सावधान होना है और इससे मुक्ति पानी है । कोई आदमी रुग्ण है, लेकिन जब तक उसे स्वयं को बोध न हो कि मैं रुग्ण हूं, वह बीमारी से मुक्ति पाने का प्रयास कैसे कर सकेगा ?

यही हालत आज हमारी है । हमारे जीवन की स्थिति विपरीत बनी हुई है । हमारी आत्मा में रोग हो रहा है । इस रोग से मुक्त होने की तत्परता-उल्लास हम में दिखाई नहीं देता । रोग मुक्ति के भाव ही पैदा नही हो रहे है । यदि हो भी रहे हों तो भी हमारे उपाय विपरीत, उलटे ही हो रहे हैं और बीमारी दुरुस्त होने की अपेक्षा बढ़ रही है ।

## चार पुरुषार्थ बनाम चार दवा की पुड़िया :

एक देहाती को तेज बुखार हो आया । इलाज के लिए वह वैद्य के पास पहुचा । वैद्य ने उसे चार पुड़ियां दी । दो पुड़िया अनुपान के साथ खाने को कही और दो पुड़िया तेल में मिला कर बदन पर लेप करने के लिए कहा । देहाती घर आया । दो पुड़िया खाली । दो पुड़ियों का बदन पर लेप कर लिया । थोड़ी देर में ही उसकी वेदना तीव्र हो गयी । वेदना के मारे वह छटपटाने लगा । वैद्य को बुलाया गया । वैद्य ने जांच की, आसार देखे और जान लिया कि इस देहाती ने बाह्य उपचार यानी लेप के लिए दी हुई दवाओं को तो खा लिया है और खाने की जो दवाई थी उससे लेप कर लिया है । ऐसी

विपरीत क्रिया से बीमारी कैसे हटेगी। वह तो बढ़ेगी ही। यही हालत आज हमारी हो रही है।

पुरुषार्थ चार बताये गये हैं। १ धर्म, २ अर्थ, ३ काम और ४ मोक्ष। इनमें धर्म और मोक्ष ये दो पुरुषार्थ खाने के लिए यानो जीवन के अंतरग में उतारने के लिए है। अर्थ और काम ये दो पुरुषार्थ बाह्य आवश्यकताओ की पूर्ति के लिए लेप सदृश है। जो जीवन में उतारने की वस्तु है उससे तो बाह्य लेप आडम्बर दिखावा हो रहा है और जो सिर्फ बाह्य लेप की वस्तु थी वह जीवन की गहराई में उतर कर अपना स्थान अन्दर मजबूत कर रही है। धर्म जीवन में उतर नही पा रहा है। धर्म के नाम पर हम जो कर रहे है वह सारा प्रदर्शन मात्र रह गया है। ऐसे मरीज को कौन दुरुस्त करने मे समर्थ हो सकेगा? (श्रोताओं में से एक आवाज—"गुरुदेव दुरुस्त करेंगे।")

भाइयो! आत्मा की बीमारी गुरु दूर कर सकते है। सतो का भी भाव यही होता है कि आत्मा की बीमारी दूर करने में मददगार बनें। किन्तु मरीज यदि जिद्द करके बैठ जाये कि मै तो औषधि का विपरीत प्रयोग ही करूंगा तो सत क्या करें?

**बीतराग वाणी की खीर :**

मै आपसे पूछता हूं? सत आपके यहां गोचरी के लिए पधारे। आपने बढ़िया खीर संतों के पात्र में वहरा दी। संत मकान से बाहर निकले और वहीं पर आपकी आँखो के सामने वह खीर संतों ने नाली में बहा दी। यह देख कर आप पर

क्या बीतेगी ? आपके भाव कैसे होंगे ? आपको गुस्सा तो नहीं आयेगा ? उत्कट भावों से आपने खीर बहराई, उसे नाली में फेंकते देख आपको और बहराने का उत्साह रहेगा ? क्या यही विचार संतों का भी नही होता होगा ।

संतों के द्वारा वीतराग वाणी आपको सहज रूप से मिल रही है । यथाशक्ति उसे स्वादिष्ट और सुगम बना कर वह वाणी हम प्रवचनों के द्वारा आपके पात्र में बहराते है। लेकिन बड़ा खेद होता है कि वह वीतराग वाणी की खीर आप तो नाली तक (स्थानक के बाहर तक) भी नहीं ले जाते हैं । जहां बैठे है वही छोड़ कर उठ खड़े हो जाते है । हम शुद्ध भावना से आपको प्रवचन सुनाते हैं । लाउडस्पीकर का उपयोग नही करते । गला फाड़कर बोलते है । लेकिन उस प्रवचन को जीवन में उतारने की बजाय आप यही छोड़ जाते हैं, तो फिर हम अपनी शक्ति, अपना समय इसमें फिजूल क्यों बरबाद करें ? इतना समय अपनी आत्म साधना में लगा दें तो हमारा मार्ग जल्दी प्रशस्त हो सकता है । किन्तु ध्यान रहे । धार्मिक प्रवचन देने वाले वक्ता की तो एकाँत निर्जरा निश्चित ही होती है । लेकिन श्रोता की निर्जरा भजना से होती है । निर्जरा होगी या नही भी होगी, यह श्रोता के अध्यवसायो पर निर्भर है ।

तनाव रहित जीवन ही शांति से भर सकता है । आपके जीवन में पारिवारिक, आर्थिक आदि कई प्रकार के तनाव है, संघर्ष है, इन संघर्षो की शृंखला निरन्तर बढ़ती जा रही है । और यह सब हो रहा है संस्कारों के अभाव के कारण । हम पर अच्छे संस्कार नहीं । हमारे बच्चों पर धार्मिक संस्कार

नही। विनय का तरीका हमें मालूम नही। धर्म का स्वरूप हम जानते नही। आध्यात्मिक साधना के भाव हमारे अन्दर नही, और हम निकले है शांति की खोज में। आप प्रवचन में आते है। आप अपने घर के बच्चो को कभी साथ लाये है? बच्चे सुसस्कारित कब और कैसे वनेगे?

**संस्कार सम्पन्न बालिका :**

धार्मिक सस्कार सम्पन्न एक वालिका ससुराल जा कर कैसे अपने परिवार के जीवनक्रम को बदल देती है इसे एक दृष्टात द्वारा समझिये। एक लघु वयी सत गोचरी के लिए एक सेठजी के घर गये। सेठ जी बडे अविनयी थे। बाहर दुकान में वैठे रहे। उनकी पुत्र-वधू ने संत को आहार बहराया। संत नव दीक्षित थे। उस गृह लक्ष्मी ने कहा—"अजे सवार" अब तो सबेरा हुआ। सत ने जवाब दिया—"काल न जाण्यों" मैने काल को नही जाना। संत ने पूछा "तुम्हारे घर का आचार कैसा है?" पुत्र-वधू ने जबाब दिया "मुझ घर वासो जीमणा" संत ने पूछा—

किता वर्ष में तुझ पति किता वर्ष में पूत।
सुसरो किता वर्ष मे, तुझ घर केवो सूत॥

पुत्र-वधू ने जबाब दिया—

आठ वर्ष में मुझ पति, बार वर्ष मे पूत।
सुसरो झूले पालणे, मुझ घर एवो सूत॥

सेठ जी यह वार्तालाप सुन रहे थे। क्रोध से भर उठे। दडा लेकर दौडे, स्थानक में गये। गुरु के पास शिकायत की।

शिष्य को बुलाया गया। शिष्य और पुत्र-वधू के बीच जो वार्तालाप हुआ उसका कथन कर सेठ ने उसका मतलब पूछा। शिष्य ने कहा, "गुरुदेव ! सेठ जी की पुत्र-वधू बहुत ही विचक्षणा है, विदुषी है। मेरे बदन पर के वस्त्र देख कर उसने जाना कि मै नव दीक्षित हूं और अल्पवयी हूं। अत: उसने कहा—अब सवेरा है। यह सबेरा यानी मेरे जीवन का सबेरा यानी सिर्फ शुरूआत है। यही भाव उसका था। अभी तो जीवन का मध्याह्न, सायकाल होना है। आपने इस उषाकाल में ही संयम क्यो स्वीकार कर लिया ? मैंने कहा कि बहिन, मैने काल को नहीं जाना है। न जाने किस क्षण काल आ जाए कोई विश्वास नहीं। अत: जितनी शीघ्र साधना की जाए, कर लेनी चाहिए।

मैंने सहज ही प्रतिप्रश्न कर लिया—तुम्हारे घर का आचार क्या है। इस प्रश्न का उत्तर उसने दिया कि मेरे घर बासी जोमन होता है। इसका मतलब था कि पूर्वभवों की पुण्याई अभी तक उसके घर में काम आ रही है और इस भव में कोई नया धर्माराधन नहीं हो रहा है। इस भव में धर्माराधन होता तो वह ताजा भोजन कहलाता। उम्र पूछने पर उसने हरेक की जो उम्र बतलाई वह आध्यात्मिक साधना की उम्र बताई। सेठजी पालने में झूल रहे हैं। इसका मतलब था कि अभी सेठ जी ने धर्माराधना की शुरुआत भी नहीं की है। पति ८ वर्ष से धर्माराधन करने लगा है और बच्चे में तो उसने जन्म से ही अच्छे संस्कार दिये है अत: वह १२ वर्ष का है। सेठ जी का समाधान हुआ। उन्हें अपनी पुत्र-वधू की चातुरी और धार्मिक लगन से खुशी भी हुई और उन्होंने धार्मिक जीवन जीने का सकल्प भी कर लिया।

**चिड़िया बनाम मनुष्य :**

भाइयो ! यह दृष्टांत मात्र है। साधना में हमने जितना समय बिताया, उतनी ही हमारी उम्र है। बाकी की उम्र तो पशु जीवन में बिताई हुई उम्र है, उसकी गिनती नहीं हो सकती। जीवन जब से धर्म साधना में लगा है, तब से ही वह जीवन है, बाकी जीवन व्यर्थ है। उसका कोई महत्त्व नही। यूं तो एक चिडिया भी सुन्दर घोंसला बनाती है। अपने बच्चो को अनाज के दानें ला कर खिलाती है। मनुष्य भी वही काम कर रहा है। मकान बनाना, ब्याह शादियाँ करवाना, बच्चों को पोसना। तो चिडिया मे और मनुष्य में फर्क ही क्या रहा ?

गाय घास खाती है तो बदले में दूध देती है। अरे, उसका गोबर भी काम आता है। उसकी हड्डी, चमडी, सींग भी काम आते है। लेकिन बदाम का हलुआ खाने वाले मनुष्य के शरीर से क्या प्राप्ति हुई ? किसी कवि ने कहा है—

जरा मन मे विचारो भैया, नरतन पाने का क्या सार है।
जो भक्ति करे न भगवान की, वह मनुष्य पशु अनुसार है।
खाने कमाने की चिन्ता में, रात दिवस बरबाद करे।
एक घडी भी बैठ प्रेम से, कभी न प्रभु को याद करे।
यह जीवन भी लगता भार है, भला यह भी कोई अवतार है।
पशु तो जितना खाये, उतना औरों का उपकार करे।
लेकिन मानव तू तो जितना खाये उतना बिगाड़ करे।
सुख पाने को जब तू तैयार है, सुख देने को क्यों इंकार है ?

आज के मानव से पशु ज्यादा श्रेष्ठ है। एक साहब

बड़े ओहदे पर अफसर थे। सरकारी कॉम से महानगरी जाना था। आप जानते हैं कि बड़े शहरों की होटलों में भी जगह आसानी से नहीं मिलती। उन्होंने एक होटल मालिक को प लिखा कि अमुक दिन वे उस महानगरी में आ रहे है। उन साथ उनका कुत्ता भी रहेगा। उनके लिए एक कम रिजर्व रखें।

होटल मैनेजर ने जवाब दिया—आज तक हमारी होट में किसी कुत्ते ने कभी शराब नही पी, कोई उधम न मचाया। इसलिए आपका कुत्ता आ सकता है। और य आपका कुत्ता प्रमाण-पत्र दे दे कि आप भी शराब न पीयेंगे। किसी पर-स्त्री को साथ न लायेंगे तो आप भी आ सकते हैं। यह है आज का हमारे समाज का दर्पण। कै मनोवृत्तियां बन रही हैं—आज के इन्सान की।

दशहरे के दिन अन्य लोग रावण की प्रतिमा जल है। क्योंकि रावण ने सीता का अपहरण किया था। रावण भी कुछ व्रत थे, नियम थे। उसका व्रत था कि जो स्त्री उ स्वीकार न करले तब तक वह उस स्त्री को स्पर्श नहीं करेगा इसी कारण तो सीता निष्कलंक रह सकी। हम रावण प्रतिमा जलाये जा रहे है। लेकिन आज तो चारों तरफ हजा महारावण पैदा हो गये है। अखबार खोलो। प्रायः प्रतिदि समाचार मिलेंगे—नन्ही कली पर बलात्कार हुआ। अत्याचा व्यभिचार, बलात्कार से कॉलम भरे पड़े है। और बलात्क करने वालों में कभी पुलिस भी है, समाजसेवक भी है, नेता है और दादा लोग भी है। इन महारावणों के बीच हम अप जीवन ढो रहे हैं। रक्षक ही भक्षक बन रहे है। आज

इन्सान का चारित्र नीचे गिर रहा है। जब तक धर्म के संस्कार नही, तब तक जीवन ऊपर उठ नही सकता। यह पूरा जीवन गुड्डे-गुड्डी के खेल की तरह बचकानेपन में व्यतीत हो जाता है।

**जीवन एक बाल क्रीड़ा :**

रास्ते में गीली रेत पडी थी। दो बच्चे खेल रहे थे। एक ने रेत का घरौदा बनाया। दूसरे ने उसे तोड दिया। दोनों में कुछ देर तक झगडा हुआ। दोनों फिर खेलने लगे। दोनों ने अपने-अपने घरौदे बनाये। भोजन का समय हुआ। दोनों ने अपने-अपने घरौदे पर लात मारी, तोड़ दिये और भाग गये। सारा संसार ऐसी बचकानी हरकतों में जी रहा है। उनके घरौदे कच्चे थे इसलिए झगड़े भी कच्चे-अल्पकाल के थे। आप पक्के मकान बनवाते हैं, इसलिए आपके झगड़े भी पक्के-कांक्रीट जैसे—दीर्घकाल की कोर्ट कचहरी के लिए होते है। उन बच्चों के नाटक जैसा ही आपके ससार का नाटक है। यह नाटक आप जीवन भर खेलते जा रहे है।

अनन्त पुण्य के उदय से यह मानव शरीर आपको मिला है जो आयु चली गयी वह व्यर्थ गयी। जो जीवन बचा है उसे संभालो। मृत्यु की घडियों में साथ आने वाला सिर्फ धर्म ही है। जिन भौतिक पदार्थों को आप एकत्रित कर रहे हैं वे, सब आपके साथ जाने वाले नही है। उन्हें यहीं पर छोड़ कर जाना पड़ेगा। जरा हृदय पर हाथ रख कर कहें कि आपने ऐसी कौन-सी वस्तु बनाई है जो आपके साथ जायगी।

**सोने की सूई :**

एक सेठ गुरु नानक के पास पहुचे। सम्पत्ति का अहकार

झलक रहा था। गुरु नानक से बोले—मुझे कुछ सेवा का मौका दें। नानक जी ने कहा—"भाई, तुम जैसा गरीब तो मैंने अभी तक नहीं देखा।" सेठ के अहंकार को चोट लगी। उन्होंने अपनी सम्पत्ति और ऐश्वर्य का बखान किया। गुरु नानक ने उसे एक छोटी-सी सीने की सूई देते हुए कहा कि "यह ले जाओ और मुझे अगले जन्म में यह वापस कर देना। इतनी-सी सेवा कर दो। फिर कभी कोई काम दूंगा।"

सेठ जी घर गये। सभी दोस्त, स्वकीय और पंडितों से मशविरा किया। ऐसा कोई तरीका ईजाद करो कि सूई अगले जन्म में साथ ले जा सकूं। सभी लोगों ने हाथ झटक दिये और कहा कि सूई साथ नहीं जा सकती। एक बुद्धिमान मित्र ने सलाह दी। अच्छा तो यही है कि अभी जाकर गुरु नानक की अमानत लौटा दो। कहीं रात में मर गये तो कर्जा रह जायगा। अगले जन्म में गुरुदेव ने सूई मांग ली तो कहां से दोगे?

सेठ जी को अपनी भूल नजर आई। रात में ही नानक के पास गये। चरण पकड़े, सूई लौटाई और क्षमा मांगी। नानक ने समझाया—तुम इतना छोटा सा भी काम नहीं कर सकते और अपनी करोड़ों की सम्पत्ति पर इतना इठलाते हो। सेवा का मौका पूछ रहे हो। यह सारा संसार दुःखों से भरा पड़ा है। कदम-कदम पर असहाय रुग्ण, दीन, दुःखी मानवों की और अन्य जीवों की आर्त्त पुकार सुनाई दे रही है। सेवा के हजार मौके आपके सामने प्रस्तुत है। चाहिए सिर्फ आपके कान खुले, और आँखें खुली, हर कदम पर आपको सेवा का मौका नजर आयेगा।

आप मुसाफरी पर निकलते हैं तो सुरक्षा के लिए रास्ते का पाथेय अपने साथ बाँध लेते है। अगले जन्म के लिए आपने अपने साथ कौन सा पाथेय लिया है ? क्या प्रबन्ध किया है उस पाथेय का ? इस पर सोचो, विचार करो। सोचोगे, विचार करोगे, संभलोगे और साधना के मार्ग पर दृढ़ता से आगे बढ़ोगे तो इस जीवन में और अगले जीवन में भी आपका मार्ग प्रशस्त होगा।

धुलिया :
२६ अप्रेल, ८४



# ५

# सामायिक साधना-आत्म-आराधना

हम अध्यात्म मार्ग के पथिक हैं। अतः साधना के लिए आत्मा का स्वरूप जान लेना आवश्यक है। हमारी आत्मा आज कैसी है और उसे कैसी होनी चाहिये इस पर मनन करना आवश्यक है। इस मनन पर प्रकाश डालने वाला एक गीत है—

म्हारी पावन आतम चादर या कुण मैली करग्यो रे,
करग्यो करग्यो करग्यो रे दागासूं भरग्यो रे ॥ म्हारी ॥

शाश्वत सुख री सत्ता वाली, सिद्ध स्वरूपी पाई,
साफ सूथरी दाग बिना री, धोली फट उजलाई।
कुण या काली करग्यो रे ॥ म्हारी ॥

काल अनादि सूं इण रे पर, करमां री गंध लागी,
दूध वारि जिम आपस में मिल, बण री है या दागी।
दाग यो गहरो चढग्यो रे ॥ म्हारी ॥

राग द्वेष री काली झाँई, छाई है अणचाही,
चार कषायां री परछाई, असली रूप छिपाई।
मैल यो गाढो बणग्यो रे ।। म्हारी ।।

मैं तो सोच्यो इण चादर ने रंगस्यूं भक्ति रंग में,
पिण कुंण बैरी पाछो लाग्यो, करग्यो मैली छिण में।
उणरो नाम बिसरग्यो रे ।। म्हारी ।।

मिलिया म्हाने ज्ञानी गुरुवर, उणरो नाम बतायो,
ओ दुश्मन है भारी जबरो, कर्माश्रव दिखलायो ।
म्हारे लारे पडग्यो रे ।। म्हारी ।।

समकित व्रत उपशम भावां री, साबण में ले आयो,
बंण धोबी मैं दे फटकारा, इण ने खूब तपायो ।
हाथ धो पाछे पडग्यो रे ।। म्हारी ।।

तप संयम निर्जरा भावसूं, आतम दाग मिटेला,
परम शुद्ध समता भावांसू, या "शाँति" पद ले ला।
अब मैं साफ समझग्यो रे ।। म्हारी ।।

गीतिका की इन पक्तियो में कुछ आलंकारिक उपमाये प्रस्तुत हुई है। शास्त्रकारों एव साहित्यकारों की यह परम्परा चली आ रही है कि सूक्ष्म से सूक्ष्म विषय भी रूपक, उदाहरण और अलंकारों के द्वारा विशद किये जाते रहे है, जो समझने के लिये आसान बन जाते है। गहन से गहन विषय भी इससे सुगम बन जाते है । यह गीतिका भी उस परम्परा का अनुकरण है । यहाँ जीवन व्यवहार का एक रूपक दिया गया है ।

**आंतरिक शर्ट की सफ़ाई :**

आप टेरेलिन की एक सफेद शर्ट पहन कर बाहर निकलते हैं। रास्ते में उस पर पान की पीक पड़ जाती है या काला दाग लग जाता है। उस वक्त आप बेचैन हो जाते है। लोग क्या कहेगे, इस विचार से ही आपकी बेचैनी बढ़ती है। आपको अपनी प्रतिष्ठा का ख्याल आता है। आप तुरन्त घर आकर शर्ट बदल लेते है। शर्ट पर आपको एक दाग भी बर्दाश्त नहीं होता। तत्काल आप सफाई चाहते हैं।

ज्ञानी जन पूछते हैं "आपकी आत्मा पर कितने दाग लगे हैं ?" कभी संकल्प पैदा हुआ कि इनकी भी सफाई करें ? उल्टे आप दाग बढ़ाये जा रहे हैं। हम संसार में निष्कलंक चले आये थे। अपने-पराये का भेद भी नही समझते थे। बालक निष्पाप होता है। अपना-पराया नहीं जानता। हम उसे सस्कार देते हैं। ये तेरे मम्मी पापा है। ये उसके मम्मी पापा है। ये तेरा खिलौना है। ये दूसरे का है। इस तरह अपने पराये के संस्कार उस पर आरोपित करने वाले हम है। हम बेदाग आते है लेकिन जैसे बड़े होते है वैसे हमारा जीवन राग-द्वेष से भरता चला जाता है। साफ-सुथरी चादर गन्दी होती चली जाती है। आत्मा निरन्तर मलिन हो रही हैं। दाग गहरे होते जा रहे है। आपको बाहर की अस्वच्छता पसन्द नही। लेकिन भीतर की ? आत्मा के भीतर कलुषता, राग-द्वेष, छल, कपट के धब्बे तो गहरे लगे हैं। आप सामायिक करते है। कभी आपने सोचा—जीवन का उद्देश्य क्या है ? सामायिक साधना का उद्देश्य क्या है ? या सिर्फ द्रव्य सामायिक कर आप परम्परा निभा रहे है और उसी में धन्यता मान रहे हैं ?

उद्देश्यहीन दौड़ :

एक आदमी दौड़ रहा था रास्ते से। उसे पूछा गया कहां जा रहे हो ? जवाब मिला मालूम नही। आप उसे क्या कहेगे ? पागल ! आपको तो ज्ञात है कि आपको कहां जाना है ? एक रेल्वे स्टेशन की टिकिट खिड़की के सामने बड़ी कतार थी। लोग पैसे दे रहे थे, टिकिट ले रहे थे। एक देहाती भी देखादेख कतार में खड़ा हो गया। उसका नम्बर आया। टिकिट बाबू ने पूछा कहा जाना है, कहां का टिकिट दूं ? उसने कहा मुझे नही मालूम। और बहुत सारे लोग खड़े थे, इसलिये मै भी क्यू मे खड़ा हो गया। जिसे अपने गंतव्य का पता नही उसे आप पागल नही तो क्या कहेगे ?

लेकिन आपकी हालत इनसे भिन्न नही है। हम कहां से आये ? कहाँ जायेगे ? हमारा गतव्य क्या है ? इस पर कभी मनन किया ? धर्म साधना क्यों करनी है, इसकी समझ पैदा करें। सम्यग्ज्ञान पूर्वक की गई धर्म साधना ही जीवन को आनन्द से परिपूरित करेगी।

आप सन्तो के प्रवचन नित्य सुनते है क्या सुनते वक्त आपका मन एकाग्र रहता है ? मैं अक्सर देखता हूं प्रवचन के वक्त भी श्रोताओ के हाथ मे माला होती है और उनकी उंगलिया माला के मनके घुमाती है। यह न तो श्रवण हुआ, न माला फेरना हुआ। श्रोता कैसा हो इसकी विशद व्याख्या नंदी सूत्र मे की गयी है। श्रवण करना यह भी एक कला है। आप सुने, आपके अन्तर मे शब्द रमण करते चले जायें, दिन भर आप उन पर चिन्तन-मनन करें। आप जिस काम को कर रहे है उसी काम मे तल्लीन हो जायें। श्रवण के वक्त

सिर्फ श्रवण हो। माला के वक्त सिर्फ माला पर आपका मन केन्द्रित हो। इसे ही सहजयोग कहा है।

आप श्रावक कहलाते हैं। श्रावक का अर्थ है श्रवण करने वाला। इसका विस्तृत अर्थ यो होगा—श्र-शृणोति सूत्र वाक्यानि, व-विवेकव्रत धारणम् क-करोति सदनुष्ठानानि, तद्धिश्रावकंमतं। जो विवेक के साथ सुनकर निरन्तर अच्छे कर्म करता है वह श्रावक है।

**सामायिक दो घड़ियों वाली :**

एक पुरानी बात है। एक बुढ़िया अपने सामने दो रेत की घड़ियां लेकर बैठी सामायिक करने। उसे पूछा गया दो घडियाँ किस लिये। उसने जवाब दिया—मैंने इस घड़ी से एक और दूसरी से एक ऐसी दो सामायिक ली है। खैर इतना अज्ञान आज नही है। लेकिन असावधानी में आज भी कोई फर्क नही आया। चार भाई इकट्ठे हो सामायिक लेंगे तो पूरे समय तक तेरी-मेरी करते रहेंगे। गाव का धोना सामायिक में अपनी जबान से धोते रहेगे। वह सारी गन्दगी आत्मा पर जमा हो जायगी। दो बहिने सामायिक करेंगी तो सास, ननद, बहू, अड़ोसी-पड़ौसी बहिनों की निन्दा का सिलसिला शुरू हो जायेगा। एक गीत है :—

पांच सात मिल कर आयी, माला निन्दा की फिराई।
तुम ही कह दो मेरी बहिनों, यह कैसी है समाई॥
राजीबाई, रतनीबाई स्याणी सूड़ीबाई।
दोपहरी में या संध्या में स्थानक मे सब आई॥
अब बातों की झड़ी लगाई, कच्ची पक्की सुनी सुनाई।
तुम ही कह दो मेरी बहिनों, यह कैसी है समाई॥

एक कहे ओ प्रेम भुवाजी, कल क्यों हुई लड़ाई ।
बड़ा मजा आया होगा पर मै नहीं आने पाई ।।
आये कमला घर जमाई गाली गाने को बुलाई ।
तुम ही कह दो मेरी वहिनो, यह कैसी है समाई ।।

आपकी सामायिक और सामायिक में आपका आचरण आज के तरुण और बालिकायें देखती है तो उन्हे आपके जीवन में दम्भ नजर आता है । क्योकि आज की पीढ़ी बुद्धिजीवी है । वे सामायिक साधना से विमुख हो जाते हैं, क्योकि सामायिक की विशुद्ध साधना उन्हे कही दिखाई नही देती । सामायिक का उद्देश्य है आत्मा की मलिनता को धो डालना, राग-द्वेष पर विजय प्राप्त करना । आत्मा को कर्म रोगो से मुक्त करना । बीमारी में हम दवाई की एक टिकिया लेते है । उसमे सुधार नही हुआ तो मात्रा को बढा कर सुबह एक और शाम को एक ऐसी दो टिकिया लेते हैं । हमारी सामायिक का प्रभाव एक दिन भी न रहे, राग-द्वेष के विकारों को हम २४ घण्टे भी जीत न सके तो हमारी बीमारी गहरी है । हमें सामायिक की समताभाव की मात्रा दुगुनी, तिगुनी या आवश्यकतानुसार बढानी पड़ेगी ।

**भाई-भाई का प्रेम :**

हमारा दिमाग बाहरी वातो मे, लड़ाई, झगड़ा, फिसाद, छल कपट के कारस्तानो मे रस लेता है । यही नहीं सघर्ष उत्पन्न करने मे भी रस लेता है । कही भाई-भाई में पिता-पुत्र, सास-बहू में या देवरानी-जिठानी मे प्रेम है तो प्रयास करेंगे कि कैसे तुड़ाया जाय ? हम यह भूल जाते है कि इससे कितने चिकने कर्मो का बन्ध हो जायेगा । एक उदाहरण

दूं—किसी ग्राम में सम्पन्न पिता के दो लड़के थे। घर में प्रेम था, शांति थी। बहुओं में भी स्नेह और प्रेम था। मरणासन्न अवस्था में पिता ने लड़कों से प्रतिज्ञा करवाई कि वे कभी विभक्त नहीं होंगे। पिता की मृत्यु हुई। सम्पत्ति और शांति में, प्रेम में भी वृद्धि होती रही। यह बात पड़ौसी को खटकी। गृह कलह में उसके तीन तेरह हो गए थे। मेरे घर हर रोज कलह हो और पड़ौस में चैन की बंशी वजे यह उसे बरदाश्त नहीं हुआ। उसने छोटे भाई को बहकाया, कान भरे, पैसों की मदद का प्रलोभन दिया। यही नही उसे दस हजार रुपये का प्रलोभन देकर अलग व्यवसाय करने को राजी कर लिया। उसकी दुकान चलने लगी। एक दिन उस दुकान की चिट्ठी बड़े भाई के हाथ में आ गई। उसने बड़े प्रेम से पूछा। छोटे ने कहा—मेरे दोस्त ने सहयोग दिया और मैंने दुकान लगाई। इसमें आपका कोई हिस्सा नहीं है। आखिर उसने अलग हो जाने की बात की। बड़े भाई ने छोटे भाई को बहुत समझाया, मिन्नतें की, पिता के सामने की हुई प्रतिज्ञा का स्मरण दिलवाया। इसका भी असर न होता देख सब धन दौलत छोटे भाई को सौप गृह त्याग करने की तैयारी दर्शाई और कहा मै इस सम्पत्ति के दो भाग नही होने दूंगा। यह सब वैभव तुम रखो, मैं तुम्हारे यहां नौकरी करके बच्चों का पालन कर लूंगा। आखिर छोटे भाई का हृदय बदला। वह बड़े भाई के चरणों में गिर कर रोने लगा और पुनः प्रेम की गंगा बह गई। छल-कपट हमेशा प्रेम और शांति को खदेड़ना चाहते है ताकि उस जगह का कब्जा उन्हें मिले। ऐसे सैकड़ों किस्से हमारे आसपास प्रतिदिन होते हैं।

**आत्म-चादर :**

आये दिन कर्मों के बन्धन बढ रहे हैं, आत्मा के दाग बढ रहे है, आत्मा की चादर मैली हो रही है, जीवन टेढा-मेड़ा हो रहा है। मेरा गुरु, मेरा धर्म, मेरी सम्प्रदाये ये अहं की जड़े गहराई तक जीवन में उतर रही है। बच्चो पर भी यही संस्कार पड़ रहे हैं। हम स्वयं इसके जिम्मेवार है।

आत्म-चादर की मलिनता धोनी है, जीवन में सरलता लानी है। जीवन तनाव रहित करना है तो सामायिक की शुद्ध साधना करो। मौन से सामायिक कर सको तो निन्दा विकथा से बचना आसान होगा। एक आसन से बैठोगे तो काया के दोष लगने की गुंजाइश नही रहेगी। मन का एकाग्र ध्यान रहेगा तो मन के दोषों से मुक्त हो सकोगे। समता भाव जीवन में उतर पायेगा। आपकी साधना शुद्ध होगी तो आपको अनूठा आनन्द आयेगा। राग-द्वेष से ऊपर उठोगे तो आपका जीवन भी सफल बन जायेगा।

धूलिया,
२७ अप्रेल, ८४

---

# ६

## संकल्प शक्ति

अपनी आत्मा ही ईश्वर है। वह सर्व शक्ति सम्पन्न है। अनन्त आनन्द एवं अनन्त शांति के स्रोत उसी में प्रवाहित हो रहे है। किन्तु उसका वह ईश्वरत्व एव आनन्द आवृत है, अतः आवश्यकता है प्रबलतम संकल्प शक्ति की, ताकि इस चैतन्य को विभाव के भटकाव से अन्तर की दिशा प्रदान की जा सके। इस सम्बन्ध में एक गीत है।

बोल मन, अपनी जय जय बोल ।। टेर ।।
तू ही अपना खुद है ईश्वर, तुझ में बैठा है परमेश्वर
कर्ता धर्ता तू है महेश्वर, अन्तर चक्षु खोल ।। बोल ।।
कहां भटकता फिरता पगले, क्यों करता कचरे के ढगले
स्वयं-स्वयं का रूप तू लखले, कुछ पा ले अनमोल ।। बोल ।।
औपाधिक सम्बन्ध हैं सारे, राग द्वेष के जाल पसारे
इनमें क्यों तू मुग्ध बना रे, ममता बन्धन खोल ।। बोल ।।
अपना सोया देव जगा ले, शुद्ध चेतना दर्शन पा ले
अपनी जय जयकार गुंजा ले, बाहर में ना डोल ।। बोल ।।
कितना सुन्दर जीवन पावन, कर ले तू अपना मन भावन
बरसेगा "शांति" का सावन खुद से खुद को तोल ।। बोल ।।

मन की शक्ति आश्रव और संवर में :

गीतिका की इन पक्तियो में मन को सम्वोधित किया गया है। मन की दो शक्तिया है। मन की शक्ति जैसे सृजनात्मक दिशा में कार्य कर सकती है, वैसे विध्वंसक दिशा में भी कार्य कर सकती है। आगमो में जो आश्रव के कारण बताये हैं, उन्हे ही संवर के भी कारण बताये है।

जे आसवा ते परिस्सवा, जे परिस्सवा ते आसवा।
। आचारांग ४.२.१.।

जो आस्रव-कर्म बधन के हेतु है, वे कर्म की निर्जरा के भी हेतु हो सकते है और जो कर्म की निर्जरा के हेतु है वे कर्म बधन के भी हेतु बन जाते हैं। आस्रव के द्वार ही सवर के द्वार और सवर के द्वार ही आस्रव के द्वार बन जाते है। मन, वचन और काया की शक्तियां है। ये तीनों शक्तियाँ आस्रव बन सकती है और सवर भी बन सकती है। ये तीनो पुण्य के वध में एवं पाप के वध मे काम आती है।

आचार्य उमास्वाति जी ने कहा है—
कायवाड्मनः कर्म योग : स आस्रव :
शुभ : पुण्यस्य । अशुभ : पापस्य । ६-१-४

काय, वचन और मन की क्रिया योग है। योग ही आस्रव सज्ञक है। शुभ योग पुण्य का कारण है। अशुभ योग पाप का आस्रव है। चाहे पुण्य हो या पाप रूप में हो, मन की शक्ति का उपयोग हो रहा है जरूर। शक्ति का उपयोग हम किस दिशा में करे यह विचारणीय। इस पर हमे सोचना है।

